# छन्द राउ जइतसी रउ

(वीठू सूजइ रउ कहियउ)

सम्पादक

मूलचन्द 'प्राणेश'

प्रस्तावना लेखक

डॉ शक्तिदान कविया

भारतीय विद्या-मन्दिर शोध-प्रतिष्ठान
रतन बिहारी पार्क, बीकानेर (राजस्थान)

# प्रकाशकीय

भारतीय विद्या मन्दिर शोध प्रतिष्ठान के प्रकाशन क्रम में 'छन्द राउ जइतसी रउ, विठू सूजइ रउ कहियउ' को प्रकाशित करते हुए अत्यन्त प्रसन्नता होरही है। इसके पूर्व नागन्मण, रणमल्ल छंद आदि प्राचीन राजस्थानी काव्यों का प्रकाशन किया जा चुका है। जो विद्वानों के द्वारा प्रशंसित हुए हैं और हमारे लिए उत्साहवर्द्धक।

प्रस्तुत काव्य ग्रंथ राजस्थान के लिए ही नहीं सम्पूर्ण भारत के लिए गौरव का विषय है जिसमे साम्राज्यवादी मुगल वाहिनी को राजस्थान के एक राजा ने पराजित करके भगा दिया और अपनी स्वतंत्र सत्ता को बनाए रखा।

इसी क्रम से संस्था द्वारा कवि वर माधोदास दधवाड़िया कृत राम रासो को प्रकाशित करने की योजना है। जिस के लिए सम्पादन का प्रारम्भिक कार्य चालू हो चुका है। यह काव्य कृति भी जन साधारण की सेवा में यथा समय शीघ्र ही प्रस्तुत की जा सकेगी।

छन्द राउ जइतसी रउ के प्रस्तुत प्रकाशन के सम्बन्ध में जो विद्वान अपनी सम्मति भेजने की कृपा करेंगे, हम उनका हार्दिक स्वागत करेंगे।

इतने सुन्दर व उत्तम सम्पादन के लिए सम्पादक श्री मूलचन्द प्राणेश' व सुन्दर मुद्रण के लिए सांखला प्रिंटर्स हार्दिक धन्यवाद के पात्र हैं।

विजय दिवस मार्गशीर्ष कृष्णा 4
सं 2048 बीकानेर

मूलचन्द पारीक
मंत्री
भारतीय विद्या मन्दिर शोध प्रतिष्ठान
बीकानेर

# सम्पादकीय

'छन्द राउ जइतसी रउ' राजस्थानी भाषा म सजित एव ऐतिहासिक काव्य कृति है। इसम बीठू सूजा ने अपने आश्रयदाता बीकानेर के राव जतसी द्वारा कामरा के विरुद्ध लड गये युद्ध का प्रामाणिक वणन किया है। इसी प्रकार की एक और रचना उपलब्ध है, जिसका उल्लेख डा एल पी टसीटोरी ने एक अज्ञात कवि की कृति बताते हुए सम्भावना व्यक्त की है कि हो सकता है यह कृति प्रख्यात छन्दों के सजक बीठू मेहू की हो। बीठू सूजा एव बीठू मेहू राव जतसी के दरबारी कवि थे और उनम परस्पर चाचा भतीजे का रिश्ता भी था।

डा एल पी टसीटोरी ने सव प्रथम इस काव्यकृति के मम को पहचाना तथा उपलब्ध सभी प्रतियों के आधार पर पाठ सम्पादित करके विद्वज्जनो के सम्मुख रखा। परन्तु इस काव्य कृति की जटिल भाषा एव क्लिष्ट शली के परिणाम स्वरूप जन साधारण की तो बात ही क्या, बडे बडे विद्वान भी इसके आशय को स्पष्ट नहीं कर सके।

स्व श्री नरोत्तमदास जी स्वामी ने भी अपने मित्रो के साथ उक्त छद के सपादन का काय हाथ म लिया था परन्तु किन्ही कारणों स वे इसे पूरा नही कर सके। 'रणमल्ल छद' का सम्पादन करके मैं जब स्वामी जी को दिखलाने गया तो लौटते समय छन्द राउ जइतसी रउ के सपादन का काय मुझ सौंपते हुए इस शीघ्रातिशीघ्र पूरा करने की ताकीद भी की। स्वामीजी ने उक्त छन्द के सम्पादन का जितना काय किया था वह सामग्री भी मुझ सौंप दी।

मैंने नये सिरे से काय प्रारम्भ किया। छन्द के मूल पाठ का आधार डॉ एल पी टैसीटोरी द्वारा प्रकाशित पाठ को बनाया। विस्तार भय से पाठातरों को सम्मिलित नहीं किया गया। वतमान कालिक शब्द कोशो म छद मे प्रयुक्त शब्द ही नही मिले, तब अथ की तो बात क्या!

मैंने छद म प्रयुक्त सभी शब्दो के निकटतम हिन्दी पर्याय देने का प्रयत्न किया है परन्तु कितने ही शब्दो क हिन्दी म पर्यायवाची हैं ही नही, ऐसे शब्दो की व्याख्या प्रस्तुत की गई है। इस कृति का ऐतिहासिक महत्त्व तो है ही, पर साथ ही भाषा गत महत्त्व भी कम नही है। प्रस्तुत कृति का ऐतिहासिक, साहित्यिक एव भाषा वज्ञानिक अध्ययन प्रस्तुत करना नितात आवश्यक था, पर तु मेरे इष्ट मित्रो एव

विद्वज्जनो का आग्रह इस कृति को हि दी भावार्थ के साथ यथाशीघ्र प्रबुद्ध-पाठकों एव जिज्ञासु विद्यार्थियो के सम्मुख प्रस्तुत किया जाने का रहा। प्रस्तुत का य कृति ने सम्पादित होकर पुस्तक का स्वरूप ग्रहण कर लिया, पर इस देखने के लिए श्री स्वामी जी नही रहे ! नमन् !!

डा शक्तिदान कविया ने प्रस्तुत काव्य कृति की विस्तृत, सटीक एव विद्वत्तापूर्ण प्रस्तावना लिखी है, जिसके द्वारा काव्य मे वर्णित सभी पक्षो का उद्घाटन हुआ है। प अक्षयचन्द्र जी शर्मा ने पुरोवाक लिखकर इस का य कृति को आशीर्वाद प्रदान किया है एतदर्थ आभारी हूँ।

प्रस्तुत कृति को वर्तमान स्वरूप म प्रस्तुत करने का श्रेय श्री सत्यनारायणजी पारीक डा मनोहरजी शर्मा एव श्री रामनिवासजी शर्मा को है। भा वि म शोध प्रतिष्ठान, बीकानेर के अधिकारीगण विशेष धन्यवाद के पात्र हैं, क्योकि इनके सद्प्रयास के बिना प्रस्तुत कृति पुस्तक का स्वरूप ही ग्रहण नही कर पाती।

देवोत्थान एकादशी
स 2048 वि
(18 नवम्बर, 1991 ई)

मूलचन्द 'प्राणेश'
झझू (बीकानेर)

# सम्पादकीय

छन्द राउ जइतसी रउ राजस्थानी भाषा मे सजित एक ऐतिहासिक काव्य कृति है। इसमे वीठू सूजा ने अपने आश्रयदाता बीकानेर के राव जतसी द्वारा कामरा से विरुद्ध लडे गये युद्ध का प्रामाणिक वर्णन किया है। इसी प्रकार की एक और रचना उपलब्ध है, जिसका उल्लेख डा एल पी टसीटोरी ने एक अज्ञात कवि की कृति बताते हुए सम्भावना व्यक्त की है कि हो सकता है यह कृति प्रख्यात छन्द के सर्जक वीठू मेहू की हो। वीठू सूजा एव वीठू मेहू राव जतसी के दरबारी कवि थे और उनमे परस्पर चाचा भतीजे का रिश्ता भी था।

डा एल पी टसीटोरी ने सब प्रथम इस काव्य कृति के मर्म को पहचाना तथा उपलब्ध सभी प्रतियो के आधार पर पाठ सम्पादित करके विद्वज्जनो के सम्मुख रखा। परन्तु इस काव्य कृति की जटिल भाषा एव क्लिष्ट शैली के परिणाम स्वरूप जन साधारण की तो बात ही क्या, बडे बडे विद्वान भी इसके आशय को स्पष्ट नही कर सके।

स्व श्री नरोत्तमदास जी स्वामी ने भी अपने मित्रो के साथ उक्त छद के सपादन का काय हाथ म लिया था, परन्तु कि ही कारणो स वे इसे पूरा नही कर सके। रणमहल छन्द का सम्पादन करके मैं जब स्वामी जी को दिखलाने गया तो लौटते समय छन्द राउ जइतसी रउ' के सपादन का काय मुझ सौंपते हुए इसे शीघ्रातिशीघ्र पूरा करने की ताकीद भी की। स्वामीजी ने उक्त छ द के सम्पादन का जितना काय किया था वह सामग्री भी मुझ सौंप दी।

मैंने नये सिर स काय प्रारम्भ किया। छ द के मूल पाठ का आधार डा एल पी टैसीटोरी द्वारा प्रकाशित पाठ को बनाया। विस्तार भय से पाठांतरो को सम्मिलित नहा किया गया। वतमान कालिक श द कोशो म छन्द म प्रयुक्त शब्द ही नहीं मिले, तब अथ की तो बात क्या!

मैंने छद मे प्रयुक्त सभी शब्दो के निकटतम हिन्दी पर्याय देने का प्रयत्न किया है परन्तु कितने ही शब्दो क हि दी म पर्यायवाची है ही नही ऐसे शब्दो की व्याख्या प्रस्तुत की गई है। इस कृति का ऐतिहासिक महत्व तो है ही पर साथ ही भाषा गत महत्त्व भी कम नहीं है। प्रस्तुत कृति का ऐतिहासिक साहित्यिक एव भाषा वैज्ञानिक अध्ययन प्रस्तुत करना नितात आवश्यक था, परन्तु मेरे इष्ट मित्रों एव

विद्वज्जनो का आग्रह इस कृति को हिंदी भावार्थ के साथ यथाशीघ्र प्रबुद्ध-पाठकों एव जिज्ञासु विद्यार्थियो के सम्मुख प्रस्तुत किया जाने का रहा। प्रस्तुत काव्य कृति ने सम्पादित होकर पुस्तक का स्वरूप ग्रहण कर लिया, पर इसे देखने के लिए श्री स्वामी जी नही रहे ! नमन् !!

डा शक्तिदान कविया ने प्रस्तुत काव्य कृति की विस्तृत, सटीक एव विद्वत्तापूर्ण प्रस्तावना लिखी है, जिसके द्वारा काव्य म वर्णित सभी पक्षो का उद्घाटन हुआ है। प अक्षयचन्द्र जी शर्मा ने पुरोवाक् लिखकर इस काव्य कृति को आशीर्वाद प्रदान किया है एतदर्थ आभारी हूँ।

प्रस्तुत-कृति को वतमान स्वरूप म प्रस्तुत करने का श्रेय श्री सत्यनारायणजी पारीक, डा मनोहरजी शर्मा एव श्री रामनिवासजी शर्मा को है। भा वि म शोध प्रतिष्ठान बीकानेर के अधिकारीगण विशेष धन्यवाद के पात्र हैं, क्योकि इनके सद्प्रयास के बिना प्रस्तुत कृति पुस्तक का स्वरूप ही ग्रहण नही कर पाती।

देवोत्थान एकादशी
स 2048 वि
(18 नवम्बर, 1991 ई)

मूलचन्द 'प्राणेश'
भडू (बीकानेर)

# पुरा वाक्

## चारुणा तोरणेन

[दूराल्लक्ष्य सुरपतिधनुश्चारुणा तोरणेन]
—मेघदूत

### विजय दिवस

बीकानेर के ही नहीं, राजस्थान के गौरवमय शौर्यपूर्ण इतिहास मे वि सवत 1591 मार्गशीर्ष कृष्णा 4 (ई स 1534 ता 26 अक्टूबर) का दिन एक विजय दिवस के रूप मे स्वर्णाक्षरो स अकित है उस दिन बीकानेर नरेश राव जतसी ने बाबर के महत्वाकांक्षी पुत्र कामरा को अपनी दूरदर्शी रण चातुरी स परास्त कर, लाहौर की ओर भागने को विवश किया था। साधारणत राजस्थान का शौर्य आत्मोत्सग से ज्वलित तो है, विजय प्रकाश स विभूषित कम। युद्ध हैं परस्पर वमनस्य एव द्वष की आग है, स्वाभिमान के साथ दूसरे के स्वाभिमान का तिरस्कार है, सहयोग का अभाव है। इससे हमारे शौर्यौदार्य की गाथाए इतनी उज्ज्वल नहीं जितनी धूमिल और मोघ मात्र हैं।

ऐसी स्थिति मे राव जतसी ने राजनीतिक दूरदर्शिता, अटूट धय, अनुशासनबद्धता और निश्चित योजना के बल पर कामरा की विशाल विजयो मत्त वाहिनी को अपनी छोटी सी सधी हुई सेना के द्वारा हरा कर—राजस्थान के सामरिक इतिहास म अपनी अलग पहचान कायम की है। काश, राजस्थान इसके महत्त्व को हृदयगम कर पाता !

### प्रामाणिक साक्ष्य

हमारा सौभाग्य है—इस घटना के प्रत्यक्ष दर्शी हैं—कविवर बीठू सूजा—जिनकी महत्वपूर्ण ऐतिहासिक कृति छन्द राउ जइतसी रउ' इतिहास और काव्य दोनों दृष्टियो स समृद्ध है। बीठू सूजा इतिहासकार हैं कवि हैं, वीर रस क कवि—सारी कृति आद्यन्त उत्साह स ह्रहृत हैं। इतिहास की अपनी मर्यादा है, इत्थ निश्चयेन बभूव—ऐसा निश्चित रूप से हुआ था—इस टेक को निभाते हुए सचाई का, तथ्यो का सम्मान करते हुए—इतिहास की शुष्कता इतिवृत्तात्मक नीरसता को बचाते हुए—कवि अपना काय करता है। इतिहास के प्रति ऐसी प्रतिबद्धता स काव्यत्व में किंचित् क्षरण तो होता है, पर कृति कवि की स्वर कल्पना गलदश्रु भावुकता और अत्युक्तियो की घनघटाओं से मुक्त रहती है। नि स देह यह कृति इतिहास क धरातल को न छोड़ती हुई कविता की रसात्मकता से अपने को आर्द्र रखती रही है। लगता है—जस मरुधरा की बालुकामयी धरित्री सावन भादो मे झीना हरिताचल पहने हो।

प्रथम प्रयास

इतालवी विद्वान् डा तैस्सितोरी के द्वारा सम्पादित इस ग्रन्थ का प्रकाशन इनके स्वर्गवास के एक वर्ष पश्चात् सन् 1920 में हुआ था। इसकी भूमिका सम्पादक द्वारा 15 अक्टूबर 1918 को लिखी गई थी।

इस ग्रंथ का सम्पादन अत्यन्त सतर्कता, प्रामाणिकता एवं श्रम पूर्वक किया गया है। पाठान्तर भी दिये गये हैं। प्रस्तावना में इस कृति की विशेषताओं को रेखांकित करते हुए सार संक्षेप दिया गया है और आधारभूत छन्दों का निर्देश भी। विशेष बिन्दु निम्नोक्त हैं—

(क) यह कृति कामरां के पराजित होने और राव जतसी के विजयोत्सव मनाने की घटना को उजागर करती है। मुस्लिम इतिहासकार कामरां के इस दुर्भाग्य पर मौन साधे हैं। यह कृति बीच के अन्तराल को भरती है।

(ख) राठौड़ वंश की पूर्व विभूतियों का क्रमानुसार वर्णन त्वरा के साथ किया गया है। वर्णन सजीव है, कहीं एकस्वरता नहीं।

(ग) कवि ने जतसी के पिता राव लूणकरण के शासन को निकट से अनुभूत किया है अतः वर्णन में विस्तार है। राव लूणकरण के शौर्य के साथ प्रजा की सुख सम्पन्नता के भी चित्र हैं। प्रजा वत्सलता उभारी गई है।

(घ) कामरां के प्रस्ताव का जतसी ने जो उत्तर दिया है, वह क्षात्र दर्प से युक्त तेजस्विता और ओजस्विता से आलोकित है।

(ङ) कामरां के प्रचण्ड आक्रमण को देख कर जतसी न डरा, न भागा—थोड़ी देर के लिए रण निपुणता के रूप आसन और यान के सुअवसर के साधु क्षणों के लिये प्रतीक्षा में धैर्यवान् रहा।

(च) कवि ने जतसी के सम्बन्धियों परिजनों, सामन्तों और उत्साही वीर सैनिकों का जिस उत्साह उमंग रंग के साथ वर्णन किया है—वह लम्बा है, 109 वीरों के नामों से भरा और साथ ही भिन्न भिन्न प्रकार के स्वभाव, गुण, चपलता, त्वरा, गति आदि की व्यंजना करते हुए अश्वों को सामूहिक जाति से पृथक कर गुण, नाम और व्यक्तित्व प्रदान करते हुए नाम, रूप और गति आदि के साथ चित्रित करता है—यह अपने में अनुपमेय है। कवि अकुण्ठित भाव से, अत्यन्त धैर्य के साथ, नितनूतन उत्साह के साथ—कहीं भी एकस्वरता न लाते हुए नयी-नयी उपमाओं, रूप को, शब्द ध्वनियों और चाक्षुण ध्वनि बिम्बों के साथ अवतारणा कर अश्वों की आरती उतारता चलता है—सारे छन्दों में पुलक है एक नव स्पन्दन है शौर्य का उद्दीप्त ओज है, प्रवाह है—ऐसा लगता है—प्रशान्त महासागर उत्ताल तरंगों से किल्लोल कर रहा है।

कवि ने एक-एक वीर का स्तवन किया है—

वीरों का सुयश गान है अभिमान कलम का।

क्षात्र तप से युक्त वीर

राजस्थान का इतिहास जब पढ़ते हैं तो एक चित्र मानस पटल पर उभरता है जस खुले आसमान के नीचे एक सुगठित वीर अश्वारूढ है और विद्युत् प्रभा विनिन्दक असि चमक रहा है।

राव जतसी अपनी शक्ति के साथ रकाब पर पर रख कर अश्व पर चढा। चक्रवर्ती राव चूंडा का वंशज इस अश्व पर चढ़ा हुआ ऐसा प्रतीत हो रहा था मानो भगवान् विष्णु गरुड पर चढ हों।

चारण कवि के भीतर छिप हुए सजग इतिहासकार ने तथ्य का सम्मान करते हुए विजय का श्रय किसी अलौकिक शक्ति को नही दिया–श्रय के अधिकारी वीरो को शौर्य, साहस और राष्ट्र प्रेम क कारण यह विजय प्राप्त हुई है।

यह कृति इतिहास की दृष्टि से बीकानेर के गौरव का एक महत्वपूर्ण प्रामाणिक दस्तावेज है।

इतिहास और काव्य के निकष पर यह कृति खरी है, इसका भाषा के गठन की दृष्टि स भी असाधारण महत्व है। डिंगल भाषा पर कवि का असीम अधिकार है। भाषा मे कसावट है।

भाव, कथा एव चरित्र की छटा अक्षुण्ण रखते हुए कवि ने वैण सगाई का अखण्ड निर्वाह किया है—जिससे स्पष्ट है कि कवि का डिंगल पर असाधारण अधिकार है। भाषा जस कवि के वशवर्तिनी है।

इतिहासकारों एव साहित्य समीक्षकों की दृष्टि में

महा महोपाध्याय डॉ गौरीशकर हीराचद ओझा ने बीकानेर राज्य का इतिहास लिखते समय इस कृति को अत्यन्त प्रामाणिक रूप मे स्वीकार किया है और कामरां के युद्ध का विवरण बीठू सूजा के आधार पर लिखा है—

'कामरा की फौज बीकानेर की ओर अग्रसर हुई, जिसकी सूचना दूतों ने जाकर राव जतसी को दी। वहां पहुच कर भी मुगलो ने अधीनता स्वीकार करने का पैगाम जतसी के पास भेजा, परन्तु उसने बीकानेर के वशज के अनुरूप ही उत्तर दिया, 'जाओ कामरा से कह देना कि जिस प्रकार मेरे वश के मल्लीनाथ, सत सल्ल (सांवल), रणमल, जोधा, बीका दूदा, लूणकण, गगा आदि ने मुसलमानों का मद–भजन किया था, उसी प्रकार मैं भी तरा मान करूंगा।

"जतसी ने इस अवसर पर इतनी बडी सेना का सामना करना उचित न समझा और अपनी भयभीत प्रजा को आगे कर वह वहा से दूर हट गया। केवल भोजराज रूपावत कुछ भाटियो के साथ बीकानेर के गढ (पुराना) की रक्षा के लिय रह गया, जिसे मारकर मुगलों ने वहां पर अधिकार कर लिया, परन्तु जतसी भी चुप न बठा रहा। रात्रि के समय मुगलों की सेना पर आक्रमण किया। राठोडों के इस प्रबल हमले का सामना मुगल

सेना न कर सकी और मैदान छोड कर लाहौर की ओर भाग खड़ी हुई। जतसी की मुसलमानों पर यह विजय राठोडो के इतिहास मे चिरकाल तक अमर रहेगी।

'जतसी वीर और योग्य शासक होने के साथ युद्धनीति का भी अच्छा ज्ञाता था, सदव युद्ध के हर एक पहलू पर गंभीरता पूर्वक विचार कर लेने के अनन्तर ही अपनी नीति निर्धारित करता था। प्रसिद्ध मुगल शासक बाबर की मृत्यु के बाद उसके पुत्र लाहौर का स्वामी कामरां की बीकानेर पर चढाई होने पर जतसी ने अद्भुत युद्ध चातुर्य का परिचय दिया था। कामरां की विशाल वाहिनी का केवल वीरता से परास्त नहीं किया जा सकता था। जतसी भी यह भली भांति समझता था। इस अवसर पर उसने बडे धैर्य और चातुर्य से काम किया। गढ खाली छोड कर उसने यवन सेना को भीतर बढ आने का लालच दिया, जिसमें वह फस गई। फिर तो उसने उसे बुरी तरह हराकर भगा दिया और इस प्रकार अपने पूर्वजों की उपार्जित कीर्ति को और भी उज्ज्वल बनाया।'

'कर्मचन्द्रवंशोत्कीर्तनक काव्यम्' के यशस्वी कवि जयसोम ने जतसी की प्रजावत्सलता के लिए लिखा है कि जतसी ने दुर्भिक्ष के समय अन्न सत्र खोल कर पीड़ित प्रजाजनों को हर प्रकार से सुविधाए पहुचाई थी।

दीनानाथ जनानामुपकार परायणक विचक्षणात्।
तेने च सत्रशालां दुष्काले कालभावन ।।188।।

भारतीय इतिहास के यशस्वी विद्वान् डा दशरथ शर्मा ने दयालदास री ख्यात (भाग 2) की प्रस्तावना मे 'बीठू सूजा को महान् इतिहासकार बताया है और इनकी कृति के महत्व का इतिहास, काव्य एव गीत की दृष्टि से मूल्यांकन करते हुए लिखा है—इस कृति मे जहाँ जतसी की विजय का सजीव वर्णन है वहाँ जतसी के पूर्वजों का भी लेखा जोखा है।

'आक्रमणकारियों ने जनमी द्वारा खाली किये गए किले को अपने अधिकार मे किया—पर, कुछ घण्टों के लिये ही। रात के समय उनके ठिकाना पर जतसी टूट पड़ा और सुबह होते होते बचे खुचे लाहौर की ओर भाग खड़े हुए। जतसी ने पीड़ित नारियों को मुक्त कराया। गायें पुन मारवाड की धरती पर सुरक्षित हो गईं।

डा मोतीलाल मेनारिया—'कामरान काबुल और पंजाब का हाकिम था और इस युद्ध मे परास्त हुआ था। सूजाजी ने इसका सविस्तार वर्णन किया है। इसलिये पुस्तक का ऐतिहासिक महत्व यथेष्ट है। वर्णन शैली सजीव और ओजस्विनी है।

'चूरू मण्डल का शोध पूर्ण इतिहास के लेखक, समर्पित गवेषक श्री गोविन्द अग्रवाल ने इस कृति के सम्बन्ध मे अपना मत देते हुए लिखा है—सूजा की कृति 'छंद राउ जइतसी रउ' न केवल साहित्य की बल्कि इतिहास की भी अमूल्य निधि है। इतिहास के अनेक लुप्त प्रसंगों पर इस कृति के द्वारा महत्त्वपूर्ण प्रकाश पड़ता है। मध्य युगीन राजस्थान के श्रेष्ठ ऐतिहासिक काव्यों में इसकी गणना निःसंकोच की जा सकती है।

इस कृति में मारवाड़ के राव चूडा राठोड से लगाकर मुगल बादशाह बाबर के पुत्र कामरां द्वारा बीकानेर के चतुथ राव जतसी पर चढाई करने और जतसी की कामरा पर शानदार विजय प्राप्त करने का ओजस्वी वणन है।

### प्रस्तुत सम्पादन

डा तस्सितोरी द्वारा सम्पादित यह कृति सन् 1920 मे प्रकाशित हुई है—यह आज अप्राप्य है। भारतीय विद्या मदिर शोध प्रतिष्ठान ने इस काय को हाथ मे लिया। श्री मूलच द प्राणेश उस समय शोध प्रतिष्ठान म शोध काय म लगे थे—उनको यह काय सौंपा गया। शोध प्रतिष्ठान मे काय का प्रारभ हुआ, काय आगे बढा, फिर रुक गया। अब उ ही के द्वारा सम्पादित छ द राउ जइतसी रउ' बीठू सूजइ रउ कहियउ नाम म मूल पाठ हि दी भावाथ एव विशेष शब्द चर्चा के रूप म प्रकाशित हो रहा है। श्री मूलच द प्राणश डिंगल के गभीर विद्वान् हैं एव छ द सम्पन्नशास्त्र के पुजारी हैं। यह काय इ होने चि तन और वदुष्य के साथ सम्प न किया है। इस प्राचीन ऐतिहासिक वीर खण्डकाव्य की प्रस्तावना लिखी है—डिंगल एव प्राचीन राजस्थानी साहित्य के अधिकारी विद्वान् डा शक्तिदान कविया ने—जिसस ग्रन्थ की महिमा मे श्रीवद्धि हुई है। यह उचित ही है—पुण्य तोया गगा की पूजा गगा जल के द्वारा ही की जा सकती है।

### राव बीका की टेकरी के वातायन से

गोधूलि वेला है आज मागशीष महीने की कृष्णा 4 है—यही विजय दिवस है। हम लोग राव बीका की टेकरी पर खड हैं। टेकरी उपेक्षित है जीण है प्राचीन गौरव की एक धूमिल रेखा—अभी भी पुरानी सुघड बनावट लिए मजबूत दीवारें इधर उधर झाँक रही हैं। यही पर राव बीका राव लूणकरण ओर राव जतसी के स्मारक लख—उनकी छतरियों पर उत्कीण हैं।

#### बीकाजी की टेकडी का स्मारक लेख

I श्री गणश कुलदेव्या प्रसादात् ।। अभिप्सिताथ सिद्धयँ पूजितोय सुरा सुर

II सव विघ्न छिदे तस्म गणाधिपतये नम ।। अथास्मिन शुभ सवत्सरे श्री म नपति

III विक्रमादित्य राज्यात सवत् 1598 वर्षे शाके 1463 प्रवतमाने मासोत्तम मासे

IV फाल्गुन मासे शुभ शुक्ले पक्ष तिथौ एकादश्या भागव वासरे घट्रा 48 पलानि 22

V अश्लेषा नक्षत्र घट्रा 41 पलानि 20 शुक्ल नाम योगे घट्रा 25 पलानि 41 विणज

VI कर्ण एव पचाग शुद्धौ रावजी श्री लूणकरण जी तत्पुत्र रावजा श्री जैतसी जी वमी

VII तिस्टमिधमपत्नीभिश्चतसृभि भोग पत्नीभि सहित श्री नारायण परम भक्ति

VIII ससक्त चित्त परमधाम मुक्तिपद प्राप्त ।। तस्येय सप्रतिमा देहली छत्रिका शास्त्रोक्त

IX विधिना प्रतिष्ठापिता ।। सा चिरतर तिष्ठतु ।। श्री रस्तु ।।

।। शुभ भूपात् ।।

X श्री जतसिहोद्विजराज कीर्ति प्रजेश आसीत्पुर विक्रमेश ।। धर्मेण भूमौ परि

XI पाल्य राज्य पत्नी समेत परमापधाम ।। ।। श्री कल्याणमस्तु ।।

राव जतसी का स्वगवास स 1598 वि में हुआ—इसी स्थान के आसपास—सम्भवत वतमान स्थित श्री लक्ष्मीनारायण जी मदिर के पास ऊँचाई पर जो श्री गणेश जी का मदिर है—उसी के पास एक खुले मैदान मे सुन्दर धनुपाकार गुमटी अवस्थित है कहते हैं यहीं से श्री बीकाजी सूय को अघ्य देते थे। नि सन्देह यह स्थान दुग के अन्तर्भुक्त रहा है। अभी भी इस ऊँचाई पर जब हम खडे होकर देखते हैं तो तीन ओर दूर-दूर तक फला हुआ क्षितिज दिखाई देता है और ऊपर ऊँचा बहुत ऊँचा छतरी की तरह छाया नीला आसमान—यहीं कहीं किला रहा है। जिसकी स्थिति आज भी सुरक्षित सी दिखाई देती है। यहीं से अभी भी शताब्दियो पुराने भौगोलिक स्वरूप को अक्षुण्ण देखा जा सकता है। क्षितिज के और इस ऊचाई के मध्य में लम्बी गहरी खाइया घाटियां, टेकरियां—धाराओं के रूप म स्थित है—लगता है—इसी जूने रास्ते स कामरा आया होगा और खाली किले को देख कर विजय से पागल हो गया होगा। सेना भी मदिरो को तोडने, गायों को मारने और नारी उत्पीडन मे लग गई होगी। मदिरा में डूब गई होगी।

कामरां की इस विनाश लीला का साक्षी आज भी श्री चितामणि का एक शिला लेख—जिसमे कामरां का नाम स्पष्ट रूप से उत्कीण है, उसकी विनाशकारी करतूत के साथ।

स्मारक लेख

I ।। सवत 1592 वर्षे श्री बीकानेयरे महादुर्गे। पूव स 1380 वर्षे श्री जिनकुशल सूरिभि प्रतिष्ठितम्

II श्री मडोवर मूल नायकस्य श्री आदिनाथादि चतुर्विंशति पट्टस्य। स 1591 वर्षे मुग्दलाधिप कम्मरा पातसाहि समा

III गमे विनाशित परिकरस्य उद्ग[द्ध]रित श्री आदिनाथ मूलनायकस्य बोहिपहरा गोत्र म, बच्छा पुत्र म वरसिंह भार्या

IV श्री ठोऊल (वीझल ?) दे पुत्र म मेघा भार्या मठिगलदे पुत्र म वयरसिंह । म पद्ममोहा (साहा ?) भ्या पुत्र म श्रीचंद म महणगादि ॥

V सपरिवाराभ्या खरतरगच्छे श्री जिनहस सूरीश्वराणा पट्टालकार

VI श्री जिन माणिक्य सूरिभि
श्री जयत सोह विजयराज्ये ॥श्री॥

स्मरण रहे– बाबर की मृत्यु को अभी 5 वर्ष ही हुए हैं। हुमायूं अभी जम नहीं पाया है और कामरां ने अपने को लाहौर म जमा लिया है। उसने अपने को स्वतन्त्र घोषित कर दिया है। हुमायूं ने जब अपने इस भाई को प्रेम की सीख दी तो उसके उत्तर मे एक फारसी का प्रसिद्ध शेर लिखकर भेजा—

अरूसे मुल्क कसेदर कनार गीरद चुस्त,
कि बोसा कर लबे शमशीरे आबदार दिहद।

—राज्य की नव वधू का वही दृढतापूर्वक आलिंगन करता है, जो चमकती हुई तलवार के अधरो का चुम्बन करता है।

[मुगलकालीन भारत–हुमायूं (भाग 1)–पृष्ठ 239]

यह उत्तर उस महत्त्वाकांक्षी के भीतर छिपी विजिगीषा का फुत्कार है। ऐसे गर्वोन्मत्त को राव जैतसी ने पराजित करके अपने हिमालय से अडिग व्यक्तित्व का परिचय दिया है। हमारा उद्देश्य हो–विजय–केवल विजय! आज भी हम भारत के प्रहरी बन खड़े हैं। यह विजय दिवस भारत का शाश्वत विजय दिवस हो।

सादुल कालोनी बीकानेर —अक्षयचन्द्र शर्मा
विजय दिवस मार्गशीर्ष कृष्णा 4 स 2048 वि

# प्रस्तावना

डिंगल राजस्थान की वह परिनिष्ठित प्रांजल एवं प्रशस्त भाषा है जिसका अपना विशाल शब्दकोश तथा व्याकरण है। निजी रीतिशास्त्र के आधार पर रचा गया विविध विषयक विपुल साहित्य इस समृद्ध भाषा की अपनी निधि है जिसकी समता अन्यत्र दुर्लभ है। ऐतिहासिक वीरकाव्य तो मानो डिंगल की बपौती ही है। डिंगल का शाब्दिक अर्थ ही ठोस, भारी अथवा वजनदार होता है। वीरभूमि राजस्थान में ऐतिहासिक वीरकाव्य का प्रभूत प्रणयन तो स्वाभाविक बात है। राजस्थान की धरती अपने ऊपर गर्जन करने वालों का रक्त भी जाती है, संभवतः इसीलिए बादल भी यहाँ गाज कर बरसने में भय खाते हैं। स्वाधीनता संग्राम के अग्रणी जनकवि शंकरदान सामौर कृत यह दोहा पठनीय है—

पाणी री काई पिये रगत पियोड़ी रज्ज ।
सक मन में आ समझ घण नह बरसे गज्ज ।।

वस्तुतः उत्तरकालीन अपभ्रंश के बाद डिंगल साहित्य विकसित होने लगा और उसका प्रबन्ध-काल था विक्रम की पन्द्रहवीं शताब्दी। इसी काल में विशुद्ध ऐतिहासिक काव्यों का विपुल मात्रा में निर्माण प्रारंभ हुआ। वीरभोग्या वसुन्धरा सूत्र के अनुसार वीरत्व का वन्दन अभिनन्दन करने की यहाँ प्राचीन काल से परम्परा रही है। वीर पुरुष की श्रेष्ठता सिद्ध करने वाला प्राकृत पैंगलम् (14 वीं शताब्दी) ग्रंथ का एक दोहा उल्लेखनीय है—

सुरतरु सुरही परसमणि णहि वीरेस समाण ।
ओ वक्कल अरु कठिण तणु ओ पसु ओ पासाण ।।

अर्थात् कल्पवृक्ष सुरभि और पारसमणि ये तीनों ही वीर पुरुष की तुलना में नहीं ठहरते क्योंकि एक वल्कल युक्त कठोर तन वाला दूसरा पशु और तीसरा पाषाण है। ऐतिहासिक वीरकाव्य वस्तुतः डिंगल साहित्य का हृदय है। डिंगल के ऐतिहासिक प्रबन्धकाव्यों की विशेषताओं के संदर्भ में राजस्थान के इतिहासकार पं. रामकरण जी आसोपा के ये शब्द द्रष्टव्य हैं—

'राजपूताना का इतिहास जैसा डिंगल भाषा में वर्णित है वैसा अन्य किसी भाषा में उपलब्ध नहीं है। कारण यह कि डिंगल भाषा राजस्थानी भाषा है और यह सर्वसम्मत तथा युक्तियुक्त है कि जैसा वर्णन प्रचलित देशभाषा में होता है वैसा अन्य भाषा में नहीं हो सकता।' ( राजरूपक भूमिका, पृ. )

राजस्थान की शौय प्रधान सस्कृति के निर्माण और सुरक्षा म यहां के साहित्यकारों का बडा भारी योगदान रहा है। धर्मानुकूल युद्धवीर को ही डिंगल काव्यो मे चरितनायक माना गया है। ऐतिहासिक काव्य रचना का मुख्य उद्देश्य महान् व्यक्तियो के यश को स्थायी रूप देना रहा है, क्योकि कीर्ति ही अमर धन होता है। कहा भी है— 'कीर्तियस्य स जीवति।' लोकहित ही जिनके जीवन का लक्ष्य हो, ऐसे त्यागी और बलिदानी वीरों के चरित्र को प्रख्यात एव प्रकाशित करने से सामाजिक जीवन सस्कारित होता है। यही कारण है कि राजस्थान मे शायद ही कोई ऐसा वीर हो, जिसकी स्मृति मे किसी-न किसी कवि द्वारा काव्यांजलि अर्पित न की गई हो।

डिंगल साहित्य में आकार की दृष्टि स महाकाव्य समझे जाने वाले अधिकाश ऐतिहासिक प्रबन्धकाव्य वस्तुत चरितकाव्य ही हैं। ये प्राय रासो, रूपक, विलास, प्रकास वेलि छन्द इत्यादि नामों से मिलते हैं। झूलणा, झमाळ, नीसाणी दूहा आदि छ द विशेष मे प्रणीत ऐतिहासिक चरितकाव्य भी प्रभूत मात्रा मे उपलब्ध हैं। डिंगल के अधिकांश ऐतिहासिक चरितकाव्य खण्डकाव्य से साम्य रखने वाले हैं। छन्द सज्ञक डिंगल-काव्यो मे प्रारभिक मगलाचरण और अन्त म 'कळस छप्पय को छोडकर शेष पूरी रचना प्राय किसी एक ही छन्द म मिलती है। इस श्रेणी की प्रमुख रचनाओ म 'पाबूजी रो छन्द (मेहा बीठू कृत), देवलजी रो छन्द (सूजा देथा कृत), राउ जइतसी रउ पाधडी छन्द' (रचयिता अज्ञात), 'छन्द राउ जइतसी रउ (सूजा बीठू कृत) इत्यादि विशेष उल्लेखनीय हैं।

छोटे आकार की छ द-सज्ञक रचनाएं अपेक्षाकृत अधिक मिलती हैं, जो विषय की दृष्टि से स्तोत्र अथवा प्रशस्ति आदि काव्यो की कोटि मे आती हैं। यथा— 'चाळकनेची रो छन्द (दुरसा आढा कृत), 'रामदेव जी रो छन्द' (जाला कृत), 'भवानी रो छन्द (कवि नेत कृत), 'रवेची रो छन्द (हमीर रतनू कृत), नाहरखांन राजसिंघोत रो छन्द (माधोदास गाडण कृत) आदि आदि। परवर्ती काल मे ऐसी कृतियाँ प्रभूत मात्रा मे रची गइ किन्तु उनके शीर्षक छन्द के बहुवचन म मिलते हैं। उत्तर मध्यकाल से लेकर वतमान काल तक छ द-सज्ञक डिंगल रचनाओ की धारा सतत रूपण प्रवहमान रही है। परिमाण के साथ वर्ण्य विषयो म भी निरन्तर अभिवृद्धि होती रही। स्तुति प्रशस्ति प्रकृति एव वर्णक काव्य के रूप म डिंगल म छन्द शीर्षक से इतनी रचनाएँ मिलती हैं कि उन पर कई शोध ग्रन्थ लिखे जा सकते हैं। उदाहरणार्थ— आवड जी रा छ द (न द जी खिडिया) सूरज जी रा छन्द (कानो जी मोतीसर), विछमी पीर रा छ द (चिमन जी कविया) यभूगर जी रा छन्द (मोड जी आसिया), बभूत सिद्ध रा छन्द (धूड जी मोतीसर), सोलां सती रा छन्द (अनोप जी बीठू), गगा माई रा छन्द (ब्रजलाल कविया) महाराणा भरसी रा छन्द (पाहडखान आढा), महाराजा मानसिंघ जी रा छ द (जगमाल मोतीसर), सोढ दौलतसिंघ रा छन्द (भगवानदान झीबा) परतापसिंघ ऊदावत रा छ द (आईदान आढा) नाथूसिंघ रा छ द (अलसीदान रतनू), आबू रा छ द (नवल जी लाळस), राव अमरसिंघ री कटारी

रा छन्द (माधौदास गाडण), बीसा छन्द (जुझारदान देथा), खेजड़ी रा छन्द (खीमदान बारठ), बरसाळ रा छन्द (शक्तिदान कविया) आदि उल्लेखनीय हैं।

'रणमल्ल छन्द' (श्रीधर व्यास कृत) जैसी अपवाद स्वरूप कृतियाँ भी मिलती हैं, जिनमें अनेक प्रकार के छन्दों का प्रयोग किया गया है। छन्द नामक ऐतिहासिक खण्डकाव्यों में सर्वाधिक प्रसिद्ध ग्रंथ छन्द राउ जइतसी रउ (बीठू सूजा नगराजोत कृत) है। इसमें बीकानेर के राव जैतसी द्वारा बादशाह बाबर के पुत्र कामरां के साथ स. 1591 वि., मार्गशीर्ष कृष्णा 4 शनिवार के दिन हुए युद्ध में राठौड़ सेना की विजय का प्रामाणिक और विस्तृत वर्णन है।

'छन्द राउ जइतसी रउ' का रचयिता सूजा बीठू गाँव मूजासर (बीकानेर) का निवासी चारण कवि था। चारणों की एक शाखा का नाम बीठू है, जो उसके पूर्वपुरुष बीठू के नाम से प्रचलित हुई। सूजा बीठू के पिता का नाम नगराज था। नगराज का जन्म तो गाँव मूजासर (बीकानेर) में हुआ था किन्तु उन्हें गाँव ऊनासर (तहसील सरदारशहर, जिला चूरू) जागीर में मिला, जहाँ पर वे रहने लगे और वहीं सूजा बीठू का जन्म हुआ। सूजा बीठू को बीकानेर के राव जैतसी ने 12 गाँवों की ताजीम के साथ लाखपसाव दिया था। उन गाँवों में पाबूसर और खिलेरिया प्रमुख हैं। इस संबंध में यह दोहा प्रचलित है—

जैतराव जाण जगत बस वधारण वान।
सूजन दी सौ सहस थिर पाबूसर थान॥

उक्त पाबूसर गाँव में आज भी मूजावत बीठू चारण रहते हैं और खिलेरिया में भी वे निवास करते हैं। ये दोनों गाँव जिला चूरू में हैं।

सर्वप्रथम इस ऐतिहासिक खण्डकाव्य को प्रकाश में लाने का श्रेय राजस्थानी के अनन्य प्रेमी इटली निवासी सुप्रसिद्ध विद्वान् डॉ. एल. पी. टैसीटोरी (सन् 1887-1919 ई.) को है जिसने संवत् 1629 की प्राचीन हस्तलिखित प्रति के आधार पर इसे सम्पादित किया था। डा. टैसीटोरी ने तो दिनांक 15 अक्टूबर 1918 को छन्द राउ जइतसी रउ की भूमिका, परिशिष्ट आदि लिख कर इसे तैयार कर दिया था किन्तु प्रकाशन उनकी मृत्यु के एक वर्ष बाद सन् 1920 ई. में हुआ। इस ग्रंथ का अंग्रेजी भाषा में भावार्थ युक्त संस्करण बीकानेर से ही कुछ समय पहले प्रकाशित हुआ है। राजस्थानी भाषा और साहित्य के मूर्द्धन्य विद्वान् श्री मूलचन्द प्राणेश ने अथक पूर्ण मनोयोग से इस ग्रंथ का सम्पादन कर पूर्ववर्ती संस्करणों से भिन्न इसके मूल वैशिष्ट्य को उजागर किया है। इस ग्रंथ की विशेषताओं का संक्षिप्त परिचय आगे प्रस्तुत किया जा रहा है।

कथावस्तु सर्वप्रथम एक गाहा छन्द में मंगलाचरण के रूप में अनश्वर अक्षर ओंकार विद्या की अधिष्ठात्री देवी शारदा एवं बुद्धि प्रदायक गणपति की वंदना करते हुए कवि ने कुल भूषण राठौड़ों की कीर्ति उजागर करने का मंतव्य प्रकट किया है। इसके पश्चात् छन्द पाधड़ी (पद्धटिका) में मारवाड़ के प्रसिद्ध शासक राव चूंडाजी (स. 1451 1480 वि.) के शौर्यपूर्ण ऐतिहासिक प्रसंगों का संक्षिप्त वर्णन किया गया है। गाँव सालवड़ी (वर्तमान सालोड़ी—जिला जोधपुर) के थानाधिकारी के रूप में अपने व्यक्तित्व

को विकसित करते हुए राव सलखा के पौत्र एवं वीरमदेव के पुत्र चूडा ने यवनों को परास्त कर मंडोर पर अपना अधिकार जमा लिया था। इसके पश्चात् चूडा द्वारा नागौर विजय, डीडवाना में शासन परिवर्तन, भाटी राणगदेव (पूगल) को मारना तथा जांगलू तक धाक जमाते हुए माहिलों, भाटियों एवं जोहियों को नियन्त्रित रखने जैसी सफलताओं का वर्णन है। खिजर खाँ का कुपित होकर चढाई करना और नागौर के निकट राव चूडा के वीरगति प्राप्त करने तक का उल्लेख है।

राव चूडा के पश्चात् उसके पुत्र राव रणमल्ल (सं 1485 1495 वि ) के शासन काल की प्रमुख घटनाओं का संक्षिप्त वर्णन है। उसने अपने शौर्य से सोजत को सोनगिरों से मुक्त कराया, महमूद को मारकर राणा मोकल (मेवाड) की सहायता की, चाचा और मेरा को मारकर आहाड प्रदेश में धाक जमाई तथा राणा कुम्भा को सिंहासनारूढ़ किया। राणा कुम्भा ने राव रणमल्ल को धोखे से मरवा दिया, मानो साक्षात् धर्म की हत्या कर दी हो— मारियउ रइण सारयात ध्रम्म।

राव रणमल्ल की मृत्यु के पश्चात् उसका पुत्र राव जोधा (सं 1510 1545 वि ) मारवाड का शासक बना। वह बल में भीम और बुद्धि में सहस्रेश के समान था। उसने आका और हाजा को हुणा दुर्ग के निकट परास्त किया और मेवाड को रौंद कर पुनः अपने मंडोर प्रदेश में लौटा। प्रयाग और गया तीर्थ पर जाकर उसने पितृ-पोषण हेतु तर्पण एवं पिंडदान किया। पूर्व दिशा से हाथियों को लेकर तथा फतहपुरी में रणखेत में सारंग खान पठान को मारकर विजय पताका फहराते हुए राव जोधा अपने राज्य में लौटा था।

राव जोधा के दिवंगत होने पर उसके पुत्र बीका और सातल शक्तिशाली वृषभ की तरह गर्जन करने वाले एक दूसरे से बढकर पराक्रमी हुए। राव बीका तो जांगलू प्रदेश में अन्न एवं धन का जनहितार्थ पुष्कल प्रयोग करता था। उसकी विजय दुंदुभि बजती थी। उसने नरसिंह को मारा, देरावर और देवानगर पर आक्रमण किया, नागौर को दो बार अधिगृहीत किया, पूगल के राव शेखा को बन्दीगृह से मुक्त कराया और संवत् 1542 वि में अकाल में अपनी प्रजा का भरण पोषण किया। राव बीका ने दुर्ग का निर्माण करवाया जिसकी शोभा सातों द्वीपों तक सुविदित है।

राव बीका के स्वर्गगामी होने पर उसका पुत्र राव लूणकरण राज्यारूढ हुआ जिसने मंडोर से लेकर मुलतान तक अपनी आन (दुहाई) फिरवाई। राव लूणकरण के समय देवालयों में नगाडे झालर एवं शंख की ध्वनि गुंजायमान होती थी और धर्म की ध्वजा फहराती थी। सं 1554 वि में अकाल के समय देवालयों में पूजन हेतु प्रसाद तैयार करवा कर प्रजा का भरण पोषण किया। संवत् 1570 वि में राव लूणकरण ने मुहम्मदखान का पराजय स्वीकार करवाई और चारण कवियों को दान स्वरूप हाथी भेंट किए। उसने जसलमेर एवं नागौर पर चढाई की, नारनौल को अधिकृत किया और फीरोजखाँ उसके पैरों आ लगा। यवन सेना से लडता हुआ राव लूणकरण अपने दो पुत्रों — प्रतापसिंह और बरसी सहित वीरगति को प्राप्त हुआ।

राव लूणकरण के पश्चात् उसका पुत्र राव जतसी अग्नि शिखा की भाँति सहसा उठ खडा हुआ। उसने डिगते हुए संसार रूपी आकाश के नीचे मानो थंभा दे दिया हो।

महादेव की भाँति मेधावी राव जतसी ने शक्ति की उपासना कर आत्म शक्ति प्राप्त की—
'सत जइतसीह आपा सकत्ति पइ सेव ममाविय देसपत्ति।' राव लूणकरण उस जागलू प्रदेश का स्वामी है, जहाँ की स्त्रियाँ रूपवती-गुणवती तथा पुरुष पराक्रमी होते हैं। यवन रूपी तक्षक पर राव जतसी रूपी गरुड झपट्टा मारता है। बादशाह कामराँ हाथी के समान है तो जैतसी सिंह रूपी है। कामराँ समुद्र है तो जैतसी अगस्त्य। शत्रु-सेना के रण-वाद्य बजते ही राव जतसी के सैनिक युद्धार्थ कटिबद्ध होने लगे। संवत् 1591, मार्गशीर्ष कृष्णा 4, शनिवार के दिन कामराँ और राव जतसी की सेनाएँ युद्ध स्थल में भिड़ पड़ीं। राव जतसी राम की भाँति थे, अत उनके सैनिकों ने राम का जय घोष किया। प्रतिपक्ष में कामराँ के सिपाही भी मुहम्मद का नाम लेने लगे। राव जतसी अपने चुने हुए 108 विशिष्ट वीरों की माला के सुमेरु स्वरूप थे। रणभूमि में ऐसी खलबली मची, मानो हाथियों के झुण्ड पर शेर टूट पड़े हों। राव जैतसी की ओर से शत्रु दल पर असि धाराएँ ऐसे गिर रही थी, मानो मूसलाधार बरसात हो रही हो। जिस प्रकार राम ने लंकाधिपति रावण पर विजय प्राप्त की थी, उसी प्रकार राव जतसी ने भी कामराँ पर विजय प्राप्त की। कामराँ पराजित हो लाहौर की ओर भाग छूटा। राव जतसी की उस महान् विजय के उपलक्ष्य में मरुधरा में उत्सव आयोजित हुए और यावच्चन्द्र दिवाकर कीर्ति अंकित हुई। इसी के साथ 'छन्द राउ जइतसी रउ' की कथावस्तु समाप्त होती है।

इतिहास की दृष्टि से 'छन्द राउ जतसी रउ' एक विशेष महत्त्वपूर्ण काव्य-कृति है। इसमें मंडोर (मारवाड) के राव चूडाजी से लेकर उसके पुत्र राव रणमल्ल और पौत्र राव जोधा (जोधपुर के संस्थापक) तक के ऐतिहासिक विवरण के पश्चात् राव जोधा के पुत्र और बीकानेर राज्य के संस्थापक राव बीका, उनके पुत्र लूणकरण और पौत्र जतसी तक का संक्षिप्त एवं प्रामाणिक वर्णन अंकित है। कुल 6 पीढ़ियों के वर्णन में प्रथम तीन पीढ़ी तो जोधपुर की हैं। राव चूडाजी से लेकर राव जोधाजी तक की घटनाएँ मारवाड के इतिहास और विभिन्न स्थानों से पुष्ट एवं प्रमाणित होती हैं। बड़ी घटनाएँ इतिहास-सम्मत हैं और छोटी घटनाएँ नवीन शोध के रूप में महत्त्वपूर्ण हैं।

जहाँ तक बीकाजी से लेकर उनके पौत्र राव जैतसी तक के इतिवृत्त का प्रश्न है, ऐतिहासिक दृष्टि से काव्य रचना करने वाले समकालीन कवि सूजा बीठू की लेखनी में सन्देह की गुंजाइश कम ही दिखाई देती है। पूरे ग्रन्थ में कहीं पर भी कपोल-कल्पित, अतिरंजित अथवा अलौकिक तत्वों का उल्लेख न मिलना, इस कृति की ऐतिहासिक महत्ता का पुष्ट प्रमाण है। 'छन्द राउ जइतसी रउ' में उल्लिखित अधिकांश घटनाएँ तो *इतिहास ग्रन्थों से परिपुष्ट हैं किन्तु कुछ प्रसंग ऐसे हैं जिन पर अभी शोध-कार्य होना* बाकी है। सब से महत्त्वपूर्ण तो वे ऐतिहासिक तिथियाँ हैं, जो अज्ञात अथवा अल्पज्ञात रहने के कारण आज भी इतिहास जगत् में अनुसंधान का विषय बनी हुई हैं। 'राउ जइतसी रउ छन्द' के निम्नांकित चार उदाहरण विशेष रूप से द्रष्टव्य हैं।

(1) संवत् 1542 वि. के अकाल में राव बीका ने अपनी शरणागत प्रजा का दुर्ग निर्माण के निश्चय के साथ भरण-पोषण किया था। यथा—

को विकसित करते हुए राव सलखा के पौत्र एवं वीरमदेव के पुत्र चूंडा ने यवनों को परास्त कर मंडोर पर अपना अधिकार जमा लिया था। इसके पश्चात् चूंडा द्वारा नागौर विजय डीडवाना में शासन-परिवर्तन, भाटी राणगदेव (पूगल) को मारना तथा जांगलू तक धाक जमाते हुए मोहिलों, भाटियों एवं जोहियों को नियंत्रित रखने जैसी सफलताओं का वर्णन है। खिजर खाँ का कुपित होकर चढ़ाई करना और नागौर के निकट राव चूंडा के वीरगति प्राप्त करने तक का उल्लेख है।

राव चूंडा के पश्चात् उसके पुत्र राव रणमल्ल (सं 1485 1495 वि ) के शासन काल की प्रमुख घटनाओं का संक्षिप्त वर्णन है। उसने अपने शौर्य से सोजत को सोनगिरों से मुक्त कराया महमद को मारकर राणा मोकल (मेवाड़) की सहायता की, चाचा और मेरा को मारकर आहाड़ प्रदेश में धाक जमाई तथा राणा कुंभा को सिंहासनारूढ़ किया। राणा कुंभा ने राव रणमल्ल को धोखे से मरवा दिया मानो साक्षात् धर्म की हत्या कर दी हो—'मारियउ रहण साख्यात ध्रम्म।

राव रणमल्ल की मृत्यु के पश्चात् उसका पुत्र राव जोधा (सं 1510 1545 वि ) मारवाड़ का शासक बना। वह बल में भीम और बुद्धि में सहदेव के समान था। उसने आका और हाजा का हुमा दुर्ग के निकट परास्त किया और मेवाड़ को रौंद कर पुन अपने मंडोर प्रदेश में लौटा। प्रयाग और गया तीर्थ पर जाकर उसने पितृ-पोषण हेतु तर्पण एवं पिंडदान किया। पूर्व दिशा से हाथियों को लेकर तथा फतहपुरी के रणक्षेत्र में सारंग खान पठान को मारकर विजय पताका फहराते हुए राव जोधा अपने राज्य में लौटा था।

राव जोधा के दिवंगत होने पर उसके पुत्र बीका और सातल शक्तिशाली वृषभ की तरह गर्जन करने वाले एक दूसरे से बढ़कर पराक्रमी हुए। राव बीका तो जांगलू प्रदेश में अन्न एवं घृत का जनहितार्थ पुष्कल प्रयोग करता था। उसकी विजय-दुंदुभि बजती थी। उसने नरसिंह को मारा देरावर और देपालपुर पर आक्रमण किया नागौर को दो बार अधिगृहीत किया पूगल के राव शेखा को बन्दीगृह से मुक्त कराया और संवत् 1542 वि के अकाल में अपनी प्रजा का भरण पोषण किया। राव बीका ने दुर्ग का निर्माण करवाया जिसकी शोभा सातों द्वीपों तक सुविदित है।

राव बीका के स्वर्गवासी होने पर उसका पुत्र राव लूणकरण राज्यारूढ़ हुआ, जिसने मंडोर से लेकर मुलतान तक अपनी आन (दुहाई) फिरवाई। राव लूणकरण के समय देवालयों में नगाड़े झालर एवं शंख की ध्वनि गुंजायमान होती थी और धर्म की ध्वजा फहराती थी। सं 1554 वि में अकाल के समय देवालयों में पूजन हेतु प्रसाद तैयार करवा कर प्रजा का भरण पोषण किया। संवत 1570 वि में राव लूणकरण ने मुहम्मदखान को पराजय स्वीकार करवाई और चारण कवियों को दान-स्वरूप हाथी भेंट किये। उसने जसलमेर एवं नागौर पर चढ़ाई की नारनौल को अधिकृत किया और फीरोजखाँ उसके पैरों आ लगा। यवन सेना से लड़ता हुआ राव लूणकरण अपने दो पुत्रों – प्रतापसिंह और बरसी सहित वीरगति को प्राप्त हुआ।

राव लूणकरण के पश्चात् उसका पुत्र राव जैतसी अग्नि शिखा की भाँति सहसा उठ खड़ा हुआ। उसने डिगते हुए संसार रूपी आकाश के नीचे मानो थंभा दे दिया हो।

महेन्द्र की भाँति मेधावी राव जतसी ने शक्ति की उपासना कर आत्म शक्ति प्राप्त की— 'सत जइतसीह आपा सकत्ति पइ सेव मनाविय देमपत्ति।' राव लूणकरण उस जागलू प्रदेश का स्वामी है, जहाँ की स्त्रियाँ रूपवती गुणवती तथा पुरुष पराक्रमी होते हैं। यवन रूपी सर्प पर राव जतसी रूपी गरुड झपट्टा मारता है। बादशाह कामराँ हाथी के समान है तो जतसी सिंह रूपी है। कामराँ समुद्र है तो जैतसी अगस्त्य। शत्रु सेना के रण वाद्य बजते ही राव जैतसी के सैनिक युद्धार्थ कटिबद्ध होने लगे। संवत् 1591, मार्गशीर्ष कृष्णा 4, शनिवार के दिन कामरा और राव जैतसी की सेनाएँ युद्ध स्थल मे भिड पडी। राव जतसी राम की भाँति थे, अत उनके सैनिको ने राम का जय घोष किया। प्रतिपक्ष मे कामराँ के सिपाही भी मुहम्मद का नाम लेने लगे। राव जतसी अपने चुने हुए 108 विशिष्ट वीरों की माला के सुमेरु स्वरूप थे। रणभूमि म ऐसी हाहाकार मची, मानो हाथियों के झुण्ड पर शेर टूट पडे हो। राव जतसी की ओर से शत्रु-दल पर असि धाराएँ ऐसे गिर रही थीं, मानो मूसलाधार बरसात हो रही हो। जिस प्रकार राम ने लकाधिपति रावण पर विजय प्राप्त की थी, उसी प्रकार राव जैतसी ने भी कामराँ पर विजय प्राप्त की। कामराँ पराजित हो लाहौर की ओर भाग छूटा। राव जतसी की उस महान् विजय के उपलक्ष्य में मधघरा म उत्सव आयोजित हुए और यावच्चन्द्र दिवाकर कीर्ति अकित हुई। इसी के साथ 'छ द राउ जइतसी रउ' की कथावस्तु समाप्त होती है।

इतिहास की दृष्टि स 'छन्द राउ जतसी रउ' एक विशेष महत्वपूर्ण काव्य-कृति है। इसमें मडोर (मारवाड) के राव चूडाजी स लेकर उसके पुत्र राव रणमल्ल और पौत्र राव जोधा (जोधपुर के संस्थापक) तक के ऐतिहासिक विवरण के पश्चात् राव जोधा के पुत्र और बीकानेर राज्य के संस्थापक राव बीका, उनके पुत्र लूणकरण और पौत्र जतसी तक का संक्षिप्त एव प्रामाणिक वणन अकित है। कुल 6 पीढियों के वणन मे प्रथम तीन पीढी तो जोधपुर की हैं। राव चूडाजी से लेकर राव जोधाजी तक की घटनाएँ मारवाड के इतिहास और विभिन्न ख्यातों से पुष्ट एव प्रमाणित होती हैं। बडी घटनाएँ इतिहास-सम्मत हैं और छोटी घटनाएँ नवीन ज्ञातव्य के रूप म महत्वपूर्ण हैं।

जहाँ तक बीकाजी से लेकर उनके पौत्र राव जैतसी तक के इतिवृत्त का प्रश्न है, ऐतिहासिक दृष्टि से काव्य रचना करने वाले समकालीन कवि सूजा बीठू की लेखनी मे सन्देह की गुजाइश कम ही दिखाई दती है। पूरे ग्रन्थ मे कहीं पर भी कपोल-कल्पित, अतिरजित अथवा अलौकिक तत्वों का उल्लेख न मिलना, इस कृति की ऐतिहासिक महत्ता का पुष्ट प्रमाण है। 'छन्द राउ जइतसी रउ' म उल्लिखित अधिकाश घटनाएँ तो इतिहास ग्रन्थों से परिपुष्ट हैं, किन्तु कुछ प्रसग ऐसे हैं, जिन पर अभी शोध-काय होना बाकी है। सब से महत्वपूर्ण तो वे ऐतिहासिक तिथियाँ हैं जो अज्ञात अथवा अल्पज्ञात रहने के कारण आज भी इतिहास जगत् मे अनुसधान का विषय बनी हुई हैं। 'राउ जइतसी रउ छन्द के निम्नांकित चार उदाहरण विशेष रूप से द्रष्टव्य हैं।

(1) संवत् 1542 वि के अकाल म राव बीका ने अपनी शरणागत प्रजा का दुग निर्माण के निश्चय के साथ भरण-पोषण किया था। यथा—

को विकसित करते हुए राव सलखा के पौत्र एवं वीरमदेव के पुत्र चूडा ने यवनों को परास्त कर मंडोर पर अपना अधिकार जमा लिया था। इसके पश्चात् चूडा द्वारा नागौर विजय डोडवाना में शासन-परिवर्तन, भाटी राणगदेव (पूगल) को मारना तथा जांगलू तक धाक जमाते हुए मोहिलों भाटियों एवं जोहियों को नियन्त्रित रखने जैसी सफलताओं का वर्णन है। खिजर खाँ का कुपित होकर चढ़ाई करना और नागौर के निकट राव चूडा के वीरगति प्राप्त करने तक का उल्लेख है।

राव चूडा के पश्चात् उसके पुत्र राव रणमल्ल (स 1485 1495 वि ) के शासन काल की प्रमुख घटनाओं का संक्षिप्त वर्णन है। उसने अपने शौर्य से सोजत को सोनगिरों से मुक्त कराया महमद को मारकर राणा मोकल (मेवाड) की सहायता की चाचा और मेरा को मारकर आहाड प्रदेश में धाक जमाई तथा राणा कुंभा को सिंहासनारूढ़ किया। राणा कुंभा ने राव रणमल्ल को धोखे से मरवा दिया मानो साक्षात् धर्म की हत्या कर दी हो— मारियउ रइण सारयात ध्रम्म।

राव रणमल्ल की मृत्यु के पश्चात् उसका पुत्र राव जोधा (स 1510 1545वि ) मारवाड का शासक बना। वह बल में भीम और बुद्धि में सहदेव के समान था। उसने आका और हाजा का हुमा दुर्ग के निकट परास्त किया और मेवाड को रौंद कर पुन अपने मंडोर प्रदेश में लौटा। प्रयाग और गया तीर्थ पर जाकर उसने पितृ-पोषण हेतु तर्पण एवं पिण्डदान किया। पूर्व दिशा से हाथियों को लेकर तथा फतहपुरी के रणक्षेत्र में सारंग खान पठान को मारकर विजय-पताका फहराते हुए राव जोधा अपने राज्य में लौटा था।

राव जोधा के दिवंगत होने पर उसके पुत्र बीका और सातल शक्तिशाली वृषभ की तरह गर्जन करने वाले एक दूसरे से बढ़कर पराक्रमी हुए। राव बीका तो जांगलू प्रदेश में अन्न एवं घृत का अनहिनाथ पुष्कल प्रयोग करता था। उसकी विजय दुंदुभि बजती थी। उसने नरसिंह को मारा देरावर और देवानपुर पर आक्रमण किया नागौर को दो बार अधिगृहीत किया पूगल के राव शेखा को बन्दीगृह से मुक्त कराया और संवत् 1542 वि में अकाल में अपनी प्रजा का भरण पोषण किया। राव बीका ने दुर्ग का निर्माण करवाया जिसकी शोभा सातों द्वीपों तक सुविदित है।

राव बीका के स्वर्गवासी होने पर उसका पुत्र राव लूणकरण राज्यारूढ हुआ जिसने मंडोर से लेकर मुलतान तक अपनी आन (दुहाई) फिरवाई। राव लूणकरण के समय देवालयों में नगाड झालर एवं शंख की ध्वनि गुंजायमान होती थी और धर्म की ध्वजा फहराती थी। स 1554 वि में अकाल के समय देवालयों में पूजन हेतु प्रसाद तैयार करवा कर प्रजा का भरण पोषण किया। संवत 1570 वि में राव लूणकरण ने मुहम्मदखान को पराजय स्वीकार करवाई और चारण कवियों को दान स्वरूप हाथी भेंट किये। उसने जैसलमेर एवं नागौर पर चढ़ाई की नारनौल को अधिकृत किया और फीरोजखाँ उसके पैरों आ लगा। यवन सेना से लडता हुआ राव लूणकरण अपने दो पुत्रों – प्रतापसिंह और वरसी सहित वीरगति को प्राप्त हुआ।

राव लूणकरण के पश्चात् उसका पुत्र राव जैतसी अग्नि शिखा की भाँति सहसा उठ खड़ा हुआ। उसने डिगते हुए संसार रूपी आकाश के नीचे मानो थंभा दे दिया हो!

सहदेव की भांति मेधावी राव जतसी ने शक्ति की उपासना कर आत्म शक्ति प्राप्त की—'सत जइतसीह आपा सकत्ति पइ सेव मनाविय देसपत्ति। राव लूणकरण उस जागलू प्रदेश का स्वामी है जहाँ की स्त्रियाँ रूपवती-गुणवती तथा पुरुष पराक्रमी होते हैं। यवन रूपी सर्प पर राव जतसी रूपी गरुड झपट्टा मारता है। बादशाह कामराँ हाथी के समान है तो जतसी सिंह रूपी है। कामराँ समुद्र है, तो जैतसी अगस्त्य। शत्रु-सेना के रण-वाद्य बजते ही राव जतसी के सैनिक युद्धार्थ कटिबद्ध होने लगे। संवत् 1591, मार्गशीर्ष कृष्णा 4, शनिवार के दिन कामराँ और राव जतसी की सेनाएँ युद्ध स्थल में भिड पड़ी। राव जतसी राम की भाँति थे, अत उनके सैनिको ने राम का जय घोष किया। प्रतिपक्ष में कामरा के सिपाही भी मुहम्मद का नाम लेने लगे। राव जतसी अपने चुने हुए 108 विशिष्ट वीरो की माला के सुमेरु-स्वरूप थे। रणभूमि में ऐसी मारकाट मची, मानो हाथियों के झुण्ड पर शेर टूट पड़े हों। राव जतसी की ओर से शत्रु दल पर असि धाराएँ ऐसे गिर रही थी, मानो मूसलाधार बरसात हो रही हो। जिस प्रकार राम ने लंकाधिपति रावण पर विजय प्राप्त की थी, उसी प्रकार राव जतसी ने भी कामरा पर विजय प्राप्त की। कामराँ पराजित हो लाहौर की ओर भाग छूटा। राव जतसी की उस महान् विजय के उपलक्ष्य में मरुधरा में उत्सव आयोजित हुए और यावच्चन्द्र दिवाकर कीर्ति अंकित हुई। इसी के साथ 'छन्द राउ जइतसी रउ' की कथावस्तु समाप्त होती है।

इतिहास की दृष्टि से 'छन्द राउ जतसी रउ' एक विशेष महत्त्वपूर्ण काव्य-कृति है। इसमें मडोर (मारवाड) के राव चूडाजी से लेकर उसके पुत्र राव रणमल्ल और पौत्र राव जोधा (जोधपुर के संस्थापक) तक के ऐतिहासिक विवरण के पश्चात् राव जोधा के पुत्र और बीकानेर राज्य के सस्थापक राव बीका, उनके पुत्र लूणकरण और पौत्र जतसी तक का संक्षिप्त एव प्रामाणिक वर्णन अंकित है। कुल 6 पीढ़ियो के वर्णन में प्रथम तीन पीढ़ी तो जोधपुर की हैं। राव चूडाजी से लेकर राव जोधाजी तक की घटनाएँ मारवाड के इतिहास और विभिन्न ख्यातो से पुष्ट एव प्रमाणित होती हैं। बड़ी घटनाएँ इतिहास-सम्मत हैं और छोटी घटनाएँ नवीन तथ्य के रूप में महत्त्वपूर्ण हैं।

जहाँ तक बीकाजी से लेकर उनके पौत्र राव जैतसी तक के इतिवृत्त का प्रश्न है, ऐतिहासिक दृष्टि से काव्य रचना करने वाले समकालीन कवि सूजा बीठू की लेखनी में सन्देह की गुंजाइश कम ही दिखाई देती है। पूरे ग्रन्थ में कहीं पर भी कपोल-कल्पित, अतिरंजित, अथवा अलौकिक तत्त्वों का उल्लेख न मिलना, इस कृति की ऐतिहासिक महत्ता का पुष्ट प्रमाण है। 'छन्द राउ जइतसी रउ' में उल्लिखित अधिकाश घटनाएँ तो इतिहास-ग्रन्थों से परिपुष्ट हैं किन्तु कुछ प्रसग ऐसे हैं, जिन पर अभी शोध-कार्य होना बाकी है। सब से महत्त्वपूर्ण तो वे ऐतिहासिक तिथियाँ हैं जो अज्ञात अथवा अल्पज्ञात रहने के कारण आज भी इतिहास जगत् में अनुसंधान का विषय बनी हुई हैं। 'राउ जइतसी रउ छन्द' के निम्नांकित चार उदाहरण विशेष रूप से द्रष्टव्य हैं।

(1) संवत् 1542 वि के अकाल में राव बीका ने अपनी शरणागत प्रजा का दुर्ग निर्माण के निश्चय के साथ भरण-पोषण किया था। यथा—

छत्रपति उबारिय छत्र छांह। बइसाळइ आठो दीध बांह।
बीरइ दुरग करि कीध वत्त। सोभाग दीप जाणइ सवत्त॥(49)

इतिहास ग्रंथो और राजस्थानी ख्यातो से यह तो सुस्पष्ट है कि राव बीकाजी ने सर्वप्रथम स 1542 म दुर्ग का निर्माण राती घाटी पर करवाया था और बाद मे (स 1545, वशाख सुदी 2 शनिवार के दिन) बीकानेर शहर बसाया था। रही अकाल की बात सो अधिकांशत कोट किलो के निर्माण ऐसे ही समय म होते थे। कहावत है—'रत न मिळना रोट राजा र बणता कोट'। इस दृष्टि से उपर्युक्त वर्ष स 1542 म जागलू प्रदेश अकाल की चपट मे था, यह नवीन तथ्य इस ग्रंथ म ज्ञात होता है।

(2) सवत् 1554 वि म अकाल की विभीषिका मे बीकानेर के राव लूणकरण ने देव-पूजार्थ अन्न के कडाह कर देवालयो म लोगो का भोजन प्रदान किया और उनकी रक्षा की। यथा—

'कउपनउ समीसर करनि चालि। देवरउ दुनी राखी दुकालि।(54)
करन राउ करइ कुसमइ कडाहि। मेदनी उबारी महल माहि॥(55)

उपर्युक्त वर्ष के परिप्रेक्ष्य म अधिकांश इतिहासकारों द्वारा मान्य बीकानेर के सस्थापक राव बीकाजी की निर्वाण तिथि की प्रामाणिकता मे सन्देह उत्पन्न होता है। आज तक अधिकाश इतिहासकार एक दूसरे की देखा देखी यही लिखते आ रहे हैं कि राव बीकाजी का स्वर्गवास सवत् 1561 वि आश्विन शुक्ला 3 के दिन हुआ था और उसके पश्चात् राव लूणकरण राजगद्दी पर बठा। इस मत को मानने वाल कविराज श्यामलदास (वीरविनोद, पृ 480) मुन्नर क हैयाजूदेव (बीकानेर राज्य का इतिहास, पृ 42) ठा किशोरसिंह बाहस्पत्य (करनी चरित्र, पृ 165) विश्वेश्वरनाथ रेउ (मारवाड का इतिहास द्वितीय भाग, पृ 682) गौरीशकर हीराचद ओझा (बीकानेर राज्य का इतिहास भाग 1, पृ 112) इत्यादि हैं।

दूसरी ओर मुहता नणसी री ख्यात (भाग 3 पृ 181) के अनुसार सवत 1554 म रावजी लूणकरणजी टीक बठा। 'तवारीख जसलमर (लेखक लखमीचद, स 1948 वि पृ 313) के अनुसार सवत् 1551 म राव बीकाजी का 56 वर्ष की अवस्था म स्वर्गवास हुआ और राव लूणकरण सवत् स 1551 म पाट विराजे।'

उपर्युक्त मतभेदो के रहते हुए यह कहना कठिन है कि अमुक मत ही पूर्णत सही है। फिर भी इतना अवश्य है कि उपर्युक्त लम्बी सूची वाले व्यक्तियो ने एक दूसरे की देखा देखी स ही सवत् 1561 लिखा है अत उसम सन्देह की गुजाइश है। दूसरी तरफ कवि सूजा बीठू खुद राव जतसी के समय जीवित था और उसी शताब्दी की घटनाओं के सम्बन्ध मे उसक लिखित प्रमाण को काटने का कोई औचित्य या ठोस आधार उपलब्ध नही है। यह विशेष ध्यान देने योग्य बात है कि छद राउ जइतसी रउ के 49 वें छद म राव बीकाजी की मृत्यु और उनके पुत्र राव लूणकरण के सिंहासनारूढ़ होने का

स्पष्ट उल्लेख हुआ है। कवि के अनुसार बलवान वृषभ के समान राव बीका तो मृत्यु को प्राप्त हुआ और कुल में सूर्य की भाँति राव लूणकरण सहसा उदित हुआ। यथा—

'वेगडउ साह बीकउ विगत। कुळ भाण तेथि उदियउ करन।(50)

इस स्पष्ट कथन के तुरंत बाद छन्द संख्या 54 में ही यह उल्लेख किया गया है कि संवत 1554 के अकाल के समय राव लूणकरण ने देवालयों में पूजार्थ अन्न चढ़ा कर गरीब जनता को उदर पूर्ति का साधन उपलब्ध कराया। समकालीन व्यक्ति के इस कथन को न मानने का कोई युक्तिसंगत कारण दृष्टिगत नहीं होता। मेरा अनुमान है कि जिन इतिहासकारों ने राव बीकाजी की मृत्यु तिथि का उल्लेख शिलालेख अथवा हस्त लिखित प्रति में जहाँ कहीं भी पढ़ा होगा, वहाँ उन्होंने राजस्थानी की मुडिया लिपि पर ध्यान नहीं दिया। इस लिपि में 5 और 6 अंकों की आकृति में बहुत ही कम अंतर होता है। संभवत संवत् 1551 को ही 1561 वि समझने की भूल हुई है। प्रसिद्ध कवि दुरसा आढा की मृत्यु का वर्ष अभी तक अधिकांश विद्वान् संवत् 1708 अथवा 1712 मानते रहे परंतु इन पंक्तियों के लेखक ने दुरसा आढा के गाँव पांचेटिया में जाकर उनकी छतरी के शिलालेख को शुद्ध रूप में पढ़ा, तब ज्ञात हुआ कि दुरसा आढा की वास्तविक निर्वाण-तिथि है संवत् 1699 वि (शक सं 1565), वैशाख शुक्ला सप्तमी, शनिवार (वरदा भाग 34, अंक 2 3)। यही स्थिति राव बीकाजी के स्वर्गवास और राव लूणकरण के राज्यतिलक-सम्बन्धी वर्ष के विषय में प्रतीत होती है।

वास्तविकता की अधिक संभावना तो बीठू सूजा कृत छन्द में उल्लिखित सं 1554 वि ही प्रतीत होती है, क्योंकि ओझाजी ने बीकाजी के स्वर्गवास का वर्ष संवत् 1561 मानते हुए भी तिथि आश्विन शुक्ला तृतीया के स्थान पर आषाढ शुक्ला पंचमी माना है (बीकानेर राज्य का इतिहास भाग 1 पृ 109)। राव बीकाजी की जन्म तिथि के विषय में भी इतिहासकारों में मतभेद है। कुछ लोग उनका जन्म सं 1495 में मानते हैं और कुछ संवत् 1497 में। हस्तलिखित ख्यातों में भी एकरूपता नहीं है। ऐसी स्थिति में इस ओर नये सिरे से अनुसंधान की महती आवश्यकता है।

(3) संवत् 1570 वि में राव लूणकरण ने हाथियों के गले में बन्धन डाल कर चारण कवियों को रीझ में भेंट किये थे। यथा—

सतरहउ समीसर राइ समत्थि। हाथि वरीसि गळहत्थि हत्थि।
इळ राइ करन वारउ कि इद। गुणियणां ग्रहे बाधा गइंद।।(61)

इस तथ्य की कतिपय इतिहास ग्रंथों में पुष्टि होती है। बीकानेर राज्य का इतिहास (कुंवर कन्हैयाजू देव कृत, पृ 44) के अनुसार संवत् 1570 में बीकानेर के राव लूणकरण ने मेवाड़ के राणा रायमल की बेटी (सांगा की बहिन) से विवाह किया था, उस समय बीस हाथी और सौ घोड़े चारणों को दान में दिये थे। कविराज श्यामलदास कृत 'वीरविनोद' (पृ 481) में भी सं 1570 फाल्गुन कृष्णा 3 के दिन राव लूणकरण द्वारा चित्तौड़ में विवाहोपरान्त इनाम इकराम में बहुत धन लुटाने का उल्लेख हुआ है। अतः उपर्युक्त संवत्सर की घटना इतिहास-सम्मत प्रमाणित होती है।

(4) सवत् 1591, मागशीर्ष कृष्णा 4, शनिवार के दिन कामरां और जतसी की सेनाओ के बीच युद्ध हुआ, जिसम राव जतसी की विजय हुई थी। कवि सूजा बीठू ने एक गाहा छन्द म इस तिथि का स्पष्ट उल्लेख किया है—

पनर समत थेकाणव पवररि। पुणि मागसिरि प्रथम पखि पूवरि।
हठमल हृदयह सउँ हथियारे। विढियउ जइत चउथ सिनिवारे॥ (371)

इस ऐतिहासिक घटना का पूव आधुनिक राजस्थान (डॉ रघुबीर सिंह) जसे इतिहास ग्रथ में तो उल्लेख भी नही हुआ है। कुछ इतिहासकारो ने घटना का उल्लेख तो किया, परन्तु सवत् आदि का पता ही नही है जस बीकानेर राज्य का इतिहास' (कुवर कन्हैयाजू देव कृत)। कुछ इतिहासकारो ने इस घटना को सवत् 1595 में होना लिखा है परन्तु मास, पक्ष वार आदि का उल्लेख नहीं किया है जसे श्यामलदास ('वीर विनोद पृ 483), डॉ करणीसिंह( बीकानेर राज्य का केन्द्रीय सत्ता से सम्बन्ध पृ 40 41) आदि। ठा किशोरसिंह बार्हस्पत्य ने इस युद्ध को सवत् 1595 के आषाढ़ मास म होना लिखा है ( करणी चरित्र पृ 205) परन्तु इस तिथि का कोई ठोस प्रमाण प्रस्तुत नही किया है। इस प्रकार अधिकांश इतिहासकारों को इस युद्ध की सही तिथि का पता ही नहीं था।

'छन्द राउ जइतसी रउ के प्रकाशित होने पर कुछ लोगो ने इस प्रामाणिक तिथि का उल्लेख अवश्य किया है। जसे 'राजस्थान का इतिहास (तिथिक्रम से पृ 19) मे श्री सुखवीरसिंह गहलोत ने ईस्वी सन् म उक्त तिथि को स्वीकार किया है—'सन1534 (अक्टूबर 26) कामरान से बीकानेर के राव जतसिंह का युद्ध हुआ। कामरान मैदान छोड कर लाहौर की ओर भाग गया।'

राजस्थान के प्रसिद्ध चारण कवि स्व हिंगलाजदान जी कविया (सेवापुरा जयपुर) ने अपने स्तुति-काव्य महाई महिमा (रचनाकाल स 1988 वि ) म महाशक्ति करणीजी की कृपा से राव जतसी की कामरां पर विजय 'अकानां वामतो गति ' के अनुसार सवत् 1591 मागशीर्ष कृष्णा 4 शनिवार को ही माना है। यथा—

(छन्द मोतीदाम)
1 9 15
पृथी ग्रह पन्द्रह साल पँवार।
वदी सह चोथ सनीसर वार।
घडी नव चक्ख चढ्या धटियाळ।
प्रणामत पाव लख्यो भुवपाळ॥

उपयुक्त छन्द मे सह' का अथ मागशीष और पँवार का अथ विक्रम (सवत्) है। राजस्थान प्राच्य विद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर की एक हस्तलिखित ख्यात मे भी राव लूणकरण की कामरां पर हुई विजय का वष सवत् 1591 लिखा हुआ है। इस प्रकार इस एतिहासिक घटना का प्रामाणिक वष, महीना, पक्ष तिथि और वार सवप्रथम छन्द राउ जइतसी रउ के द्वारा ही प्रकाश म आया है जो बहुत महत्त्वपूर्ण है।

यह उल्लेखनीय है कि सूजा बीठू ने 'छन्द राव जइतसी रउ' की रचना विशुद्ध ऐतिहासिक उद्देश्य से ही की है। यही कारण है कि उसने कहीं पर भी चारणी देवी करणी जी के दर्शन, आशीर्वाद अथवा अदृश्य तीर चलने जैसी बातों का उल्लेख नहीं किया है, जबकि करणी जी की स्तुति में रचे गये डिंगल-काव्यों के बीसियों उदाहरण मेरे निजी संग्रह में उपलब्ध हैं, जिनके अनुसार राव जतसी की कामरां पर विजय केवल करणी जी के दिव्य चमत्कार के कारण ही हुई थी। यह भी कम महत्वपूर्ण नहीं है कि करणी जी का विवाह देपाजी बीठू (गाँव साठीका) के साथ हुआ था और कवि सूजा नगराजोत भी बीठू शाखा का ही चारण था। इसमें कोई सन्देह नहीं कि चारणी महाशक्ति करणीजी के प्रति राव बीका, लूणकरण और जतसी तीनों ही पीढ़ियों के मन में अपार श्रद्धा थी। राव जतसी के युद्ध में जिन 108 योद्धाओं का घोड़ों के नाम सहित उल्लेख हुआ है, उनमें पाबूपसाव, करणीपसाइ दवीपसाइ सुरिजपसाव पाउइपसाव, करणीकुमेर आदि घोड़ों के नाम हैं, जो देवी देवताओं के प्रसाद रूप में मान कर ही रखे गये होंगे। फिर भी युद्ध में विजय का श्रेय देवी-देवता को न देकर शूरवीर सैनिकों को देना, निश्चय ही कवि के ऐतिहासिक दृष्टिकोण को प्रमाणित करता है

डॉ एल पी टसीटोरी ने सूजा बीठू के इस ऐतिहासिक दृष्टिकोण की विशेष रूप से सराहना की थी। प्रस्तुत संस्करण में विद्वान् सम्पादक श्री मूलचंद प्राणेश ने कुछ छन्दों का भावार्थ लिखते समय 'करनि' शब्द का अर्थ करणी जी माना है जो सही प्रतीत नहीं होता। अपभ्रंश की शैली में लिखे गये इस ग्रंथ में राव लूणकरण के लिए ही करन या करनि शब्दों का प्रयोग हुआ है। जैसे—

(i) धुयाहर चाहिम करनि धज्ज। पाळ के सुती वासइ परज्ज ॥ (52)
(ii) जेसाणइ ऊपरि करनि जाइ। बाजिन्न लेय नीसाण घाइ ॥ (65)

वस्तुतः राव लूणकरण ने बीकानेर में देवालय पर ध्वजा चढ़ाई थी और जैसलमेर पर चढ़ाई की थी। करणी जी तो स्वयं उस समय विद्यमान थी और वे आवडदेवी की पूजा करती थीं अतः करणी के देहरे पर जीवन-काल में ध्वजा चढ़ाने की बात न तो परम्परानुकूल है और न ही प्रामाणिक। राजस्थान के ऐतिहासिक काव्य प्रणेताओं में इतिहास की दृष्टि कितनी प्रखर थी, इसका अनुमान इसी से लगाया जा सकता है कि 'राव जतसी री पायड़ी छन्द' (रचयिता अज्ञात) सूजा बीठू कृत 'छन्द राउ जइतसी रउ' से बड़ी (कुल 485 छंद) रचना है और 'राव जतसी री रासौ' (राजस्थान भारती भाग 2, अंक 2, मार्च, 1948) ग्रंथ भी कामरां पर जतसी की विजय से सम्बन्धित ग्रंथ है, किन्तु किसी में भी अलौकिक शक्ति या करणी जी के चमत्कारों का उल्लेख नहीं मिलता। ये तीनों ग्रंथ राव जतसी के समकालीन चारण कवियों की रचनाएं प्रतीत होती हैं किन्तु ऐतिहासिकता की रक्षा के लिए ही ऐसा विशुद्ध रूप उन्होंने अपनी लेखनी से अंकित किया।

करणी जी की दिव्य लीलाओं के क्रम में राव जतसी की कामरां पर विजय का श्रेय निस्सदेह भगवती की अदृश्य शक्ति को ही दिया गया है। इस विषय में स्तुति-काव्यों

के कतिपय उद्धरण द्रष्टव्य हैं—

(1) बाई रा बाण वहै बिरदत । जोवै जुध कोतक ऊभो जत ।। (मेहा वीठू)

(2) वीको घर वीकांण, धणी कीधो धणियाणी ।
कमरा रो कथ भाग, कियो ऊपर किनियाणी ।। (गिरधर)

(3) कमरा दळ ऊपर कोप कियो । देवी राव नैं जत सुजस्स दियो ।। (गंगादान)

(4) जीतायो राव जत मेछ कमरा दळ मार । (कवि हिम्मता)

(5) पतायत जत र करण मन पूरणा, दरस अनपूरणा प्रतख दीधो ।।
(बखराजी खिड़िया)

(6) कर जोड़ जतमी अरज कीन । ओ देस धरा गढ तो अधीन ।।
तद सुणत करनला मात तत्त । सदेह दरस दीनो सगत्त ।। (रामदान लाळस)

(7) तहैं दीठो कमर चला ताप । ऐ सब वीसहथ लड़ आप ।
इउँ जाण असुर भागो अछेह । लूटाय र डेरा कुजस लेह ।। (पाबूदान आशिया)

(8) कमर कोप कियो जुध करवा लेवा माल खजांना लोड ।
जत पुकार सुणे जद जगदम, मेहा सधू दियो दळ मोड ।। (मोहणदास कविया)

(9) जत पुकारे ओगणी कल्ली ऊपर कर ।
सगत राव साथे हुवा, कर झाल खिरम्मर ।
भागो कमरो पातसाह उडिया रिण आसुर ।। (ठा जूंझारसिंह मताणा)

(10) जत भूप जत री, हार कमरा री होसी ।
मृड पोसी मुडमाळ, जगतपत कौतुक जोसी ।। (हिंगलाजदान कविया)

(11) जतमाल जीताडण दईता ताडण भांनियो पाडण सींह कळा । (जूंझारदान देथा)

उपर्युक्त उदाहरणों म वर्णित अलौकिक तत्त्व देवी-स्तुति, भक्ति भावना अथवा काव्य-कला की दृष्टि से उल्लेखनीय होते हुए भी इतिहास की दृष्टि से प्रामाणिक नहीं कहे जा सकते । मेहा वीठू को छोड़कर उद्धृत स्तोत्र काव्य के शेष रचयिता कवि विक्रम की 18वीं शताब्दी स लेकर 20वी शताब्दी के मध्य हुए हैं । इस प्रकार उपर्युक्त विवेचन क आधार पर छन्द राउ जइतसी रउ (सूजा वीठू कृत) का ऐतिहासिक महत्त्व तो स्वत सिद्ध है ।

*साहित्यिक मूल्यांकन*

छन्द राउ जइतसी रउ' डिंगल क एतिहासिक प्रबन्धकाव्यों की प्रमुख विशेषताओं से अभिमण्डित एक महत्त्वपूर्ण काव्य-कृति है । इसमें इतिहास और काव्य का मणि-कांचन सयोग है । कुल 401 छन्दों मे सम्पूर्ण होने वाला यह एक उत्कृष्ट कोटि का वीर काव्य है । इसमे 11 गाहा, 4 दूहा 385 पाधड़ी छन्द और अन्त में एक छप्पय (कळस) है । डिंगल के प्रबन्धकाव्यों म श्रीगणेश के रूप म गाहा और अन्त मे 'कळस (पूर्णाहुति) के रूप में छप्पय छन्द की परम्परा रही है । 'छन्द राउ जइतसी रउ' का

रम्भिक मगलाचरण एक गाहा से हुआ है और बाद मे अधिकाश 'पाघडी' छन्दों का रोग हुआ है। कवि के छन्द प्रयोग का परिचय आगे प्रस्तुत है।

(1) पाघडी वस्तुत 'पाघडी' शब्द सस्कृत के पद्धटिका का ही तद्भव रूप है। त्तादाम त्रोटक, पद्धटिका एव भुजगप्रयात जस सस्कृत के लोकप्रिय छन्द डिंगल मे तीदाम, त्रोटक, पद्धरी और भुजगी छन्दा के नाम से खूब प्रयुक्त हुए हैं। पाघडी पद्धरी) छन्द का प्रयोग राजस्थानी कवियो ने वीरता, भक्ति और शृगार तीनो रसों समान रूप स किया है। 'राव जैतसी री पाघडी छन्द (रचयिता अज्ञात) के अतिरिक्त ारणी महाशक्ति देवलबाई (जिनका प्रमुख स्थान गाँव सारोडा उमरकोट है) की हिमा में रचित देवलजी रो छन्द (सूजा देपा कृत) म प्रारभिक चार गाथा और ातिम छप्पय (कळस) का छोड कर शेष 84 छन्द पद्धरी हैं। यथा—

आसत्त छत्त विह्रुव अखूट। बळिहार नाम देवल्ल बूट।
सुजियो कहै आधा सगत्त। गुणवन्त सहै कुण तून गत्त॥ (82)

कविराजा करणीदानजी कविया ने सवत् 1787 म जोधपुर के महाराजा अभयसिहजी द्वारा अहमदाबाद विजय के उपलक्ष्य मे प्रणीत महान् ग्रथ सूरज प्रकास का साराश 'विरद सिणगार' पद्धरी छन्दो मे ही रचा था। स्वय कवि के शब्दो मे—

*महराज निवाजस अथ मन। कवराज रीझ कहियो करन।*
जप आसिस 'पद्धरि छद' जोड। कायम्म राज नृप जुग करोड॥ (135)

मान जस मुक्तावली और 'भीम प्रकास' के रचयिता डिंगल कवि रामदान लाळस कृत ग्रथ 'करनीजी री रूपग म भी प्रारम्भिक दो गाथा, दो दोहे और अतिम छप्पय (कळस) के अतिरिक्त शेष 176 छद पद्धरी हैं। ग्रथ-कर्ता के नामोल्लेख सहित निम्न उद्धरण द्रष्टव्य है—

दास कर जोडे रामदान। दिन रात तूझ सरण निदान।
*आकार तुहिज तू निराकार। पाव कुण नामा तूझ पार॥ (176)*

पश्चिमी राजस्थान में हरसूरजी बारठ (गाँव भीमाड) कृत रमण-काव्य 'हरसूरजी री गादी' बहुत प्रसिद्ध शृगारिक कृति है। उसमें भी प्रारम्भिक चार दोहों के पश्चात् स्त्री का शिख नख वर्णन पद्धरी छदों म ही अकित किया है। स्वय कवि के शब्द प्रमाण-स्वरूप प्रस्तुत है—

(दोहा)

ले सोभा कामण लछण, त्रिया रूप गुण तास।
विध सू घणा वखाणिया, 'पधरी छद' प्रकास॥

पद्धरी छद में रूप-वर्णन की बानगी—

सीस रा बाळ ऐसा सुचग। भळकियो पीठ बधो भुयग।
लेवत सोभ ऐसी लिलाट। निकसियो चन्द पूनम निराट॥

राजस्थानी कवियों का प्रिय छद पद्धरी वस्तुत एक मात्रिक छद है। इसके एक छद मे चार चरण होते हैं और प्रत्येक चरण म 16 मात्राएँ तथा अन्त मे जगण (।ऽ।)

स तुकान्त होता है। सूजा बीठू ने 'छद राउ जइतसी रउ' मे इसी छद 'पाधड़ी' (पद्धरी) का प्रयोग किया है, जो वीरत्व की विभा और 'वणसगाई' अलकार के कारण चित्ताकर्षक बन गया है। यथा—

राठउडि रोळि रेवन्त रग। विच्छूट जाणि सक्ळो वग।
पतिसाह सेन हुअतइ पगेहि। मायइ असि पाडिय मारअहि॥ (375)

(ii) गाहा डिंगल छद शास्त्र मे गाहा के अनेक भेद मिलते हैं। अधिकाश प्रबन्धकाव्यो मे गाहा का वही रूप मिलता है, जिसका प्रयोग सूजा बीठू ने इस ग्रथ में किया है। यह चार चरणो का एक छन्द होता है जिसके प्रत्येक चरण मे 16 मात्राए और अन्त म तुकान्त होता है। यथा—

डूगरसीह देद कुळ दीपक। रावण देस वस छळ रूपक।
पडि ऊपडियइ पहिलउ पहिला। गइ गजण ऊठिय रिणगहिला॥(231)

(iii) दूहा यह मात्रिक छन्द है, जिसके राजस्थानी रीतिशास्त्र म कई भेद हैं। इसके प्रथम और तृतीय (विषम) चरण मे 13 तथा द्वितीय और चतुर्थ (सम) चरण म 11 मात्राएँ तथा अन्त में गुरु लघु (ऽ।) से तुकान्त होता है। यथा—

(दूहउ)

कोठळिअे कीते करन, महिपति अमलीमाण।
सामहिया सळसाहरइ, साम्हा दळ सुरिताण॥ (75)

अथवा—

किय दूकळ चवळ कळळ गइ त्रांबक्र गडक्क।
दरिसयउ सरि सुरिताण दळ चळचळ च्यारे चक्क॥ (185)

(iv) छप्पय इसे षटपदी भी कहते हैं क्योंकि इसके छह चरण होते हैं। डिंगल के छद शास्त्र म तो छप्पय के भी कई भेद होते हैं किन्तु ग्रथ के अत म 'कळस' के रूप मे प्राय शुद्ध छप्पय का ही प्रयोग मिलता है। छप्पय के प्रथम चार चरण रोला (24 मात्राए तथा 11 13 पर यति) और अतिम दो चरण उल्लाला (28 मात्राए और 15, 13 पर यति) के होते हैं। चरणान्त मे तुकान्त जरूरी होता है। छद राउ जइतसी रउ के अत मे सूजा बीठू ने कळस के रूप मे छप्पय कवित्त का ही प्रयोग किया है। यथा—

(कळस)

पातिसाह परभविय, अम्ब उत्तारि अभगां।
कह गिडावि गोमट्ट ताडि ओठ्ए तुरगां।
कहूँ समीर मइमत्त भोमि लोटइ घाइ भरिया।
कह हडहडइ सुरग अग असमरि ऊनरिया।
काबिलो थट्ट दहवट्ट किय बीकाहर राइ वयरू।
जइतसी प्रवाहउ किय जमा जाम सूर ससिहर जरू। (401)

छप्पय, मनहर, घनाक्षरी आदि कवित्त के ही भेद माने गये हैं, किन्तु डिंगल में छप्पय को ही कवित्त कहते हैं। शेष दो भेद तो पिंगल (ब्रजभाषा) के माने गये हैं। यही कारण है कि कवित्त शीर्षक से उपलब्ध डिंगल-काव्य में केवल छप्पय ही मिलते हैं। राव जतसी (बीकानेर) की कामरॉं पर हुई विजय का वर्णन एक अन्य समकालीन कवि गोरा ने छप्पयों के माध्यम से किया है, जो 'राव जतसी रा कवित्त' नाम से मिलते हैं। सूजा बीठू कृत 'कळश' के छप्पय के लक्षणों से पूर्णत साम्य रखने वाले कवि गोरा कृत उन कवित्तों में से एक उदाहरण यहाँ प्रस्तुत है—

अहि मिसि फनु फुकरइ, पवन मिसि सनु सघारइ।
सीह जेम उट्ठव हाकि हनुमत जिम मारइ।
वयरी सर्जे वळ ग्रहइ, गहवि गढ कोट उपाडइ।
जे अन्याय अगव, तिनहि सपत्त ग्रहि ताडइ।
कमधराइ लूणग्रन तन, महि मडळि जसु सभळयौ।
जइतसी राउ गोरउ भणइ, मुगल तणउ दळ निदळयौ॥1॥

छन्द राउ जइतसी रउ एक वीररस प्रधान ऐतिहासिक प्रबन्धकाव्य है। इसमें बीकानेर के राव जतसी के कुल गौरव, धरती प्रेम, स्वातन्त्र्य भावना, प्रजा वत्सलता, वीरोचित दर्प धर्म रक्षा एवं मर्यादा पालन का सम्यक चित्रांकन हुआ है। वीरभूमि राजस्थान के राठौड़ो की रणबाँकुरी छवि को उजागर करने के प्रमुख उद्देश्य से इस ऐतिहासिक काव्य का प्रणयन हुआ है। अत इसमें वीररस का सांगोपांग चित्रण तो सहज और स्वाभाविक ही है। एक चारण कवि की ऐतिहासिक डिंगल रचना होने के कारण इसमें राजस्थान की शौर्य प्रधान संस्कृति के अनेक प्रेरक प्रसंग अंकित हैं।

बीकानेर के संस्थापक राव बीका के पुत्र राव लूणकरण के राज्य में देव मन्दिरों और राजमन्दिरों में पवित्रता एवं प्रतिष्ठा का सुखद वातावरण था। इसीलिए कवि ने देव-पूजन, प्रजा-पोषण शौर्य एवं औदार्य के चित्र प्रस्तुत किये हैं। ध्रुव की तरह अटल, गंगा की तरह पवित्र और सूर्य की तरह तेजस्वी राजा के उस राज्य में मन्दिरों में आनन्द पूर्वक पूजा-उपासना होती थी, देवालयों पर धर्म की ध्वजा फहराती थी, गरीबों के लिए सदावत चलता था और सभी वर्गों के लोग यशोगान करते थे। स्वयं कवि के शब्दों में—

(छन्द पाघड़ी)

घूघाहर चाडिय करन धज्ज। पाळ वे सुखी वासइ परज्ज।
गडियहइ जेम सायर गहद। फरहरइ ढाल माथे फणीद॥ (52)
दवळे पडइ वाजइ दुवारि। झालरी सख सुसबद झणारि।
आदीत जिसा निरमळा अग। गहवत राउ ध्रू जेम गग॥ (53)
नवसहसराइ नीसाण नाद। पूजियइ देव आगो प्रसाद।
चउपनउ समीसर करनि चाळि। देवरउ दुनी राखी दुकाळि। (54)

करन राउ वरइ कुसमइ कडाहि। मेदिनी उबारी मइल माहि।
कुजर दुवारि दीपइ करन । वाचइ सुजस्स अड्ढार व न ।। (55)

जागलू प्रदेश की महिमा यक्त करता हुआ कवि कहता है कि जहाँ सुदर, मधुरभाषिणी एव लाजवती स्त्रियाँ होती हैं तथा रणबांकुरे पुरुष होते हैं उस मरु मेदिनी पर राव जतसी राम की भाँति राज्य करता था। अयाय और अधम के प्रतीक रावण, तथा याय और नीति के प्रतीक राम की उपमाएँ देते हुए कवि ने आक्रमणकारी कामरां और प्रजा पालक राव जतसी का रोचक वणन किया है। ऊजळा चवर वस्तुत उज्ज्वल कीर्ति का प्रतीक है और शक्ति उपासना कुलक्रमागत मर्यादा का लक्षण है। आध्यात्मिक, प्राकृतिक और सांस्कृतिक सौ दय का समवित स्वरूप निम्नलिखित पंक्तियों में द्रष्ट य है—

ऊजळा चवर ढळकइ अबीह। सिरि छत्र अविच्चळ जइत सीह।
सत जइतसीह आपा सक्ति। पइ सेव मनाविय दसपत्ति।।
तारुणी स ऊज्ज्ळ सेत द त। वाणी सुवाणि नइ लाजवत।
सोहिली भोमि बांका सुभट्ट। झूझार दियइ वरिमाळ झट्ट।।
नेहली नीर भरिया नयट्ट। बाकउ दुरग पाखो विहट्ट।
सारील जइत सुरिताण साज। रामावतार राठउड राज।।

कवि सूजा बीठू ने अपने ग्रथ म 'राम' नाम का उल्लेख मर्यादा पुरुषोत्तम, ईश्वर और आर्यावत्त के उपास्य देव के रूप मे अत्यत श्रद्धापूवक किया है। जिस समय तुलसी ने रामचरितमानस की रचना की उससे पहले राजस्थान म मेहा रामायण और रामरासो (माधोदास दधवाड़िया) जसे राम भक्ति के ग्रथ रचे जा चुके थे, अत राम नाम के प्रति कवि की अनय आस्था उसी पुनीत परम्परा का प्रतिफल थी। राजस्थान की लोक सस्कृति म राम का नाम एक महामत्र महौषधि एव चिन्ता की चितामणि के रूप मे माय है। यही कारण है कि कवि सूजा बीठू ने राव जतसी और कामरां क मध्य हुए युद्ध म योद्धाओं क मुख स हर हर महादेव के स्थान पर राम नाम का उच्चारण करवाया है। कवि की दृष्टि मे राम न केवल मर्यादारक्षक बल्कि विजय के प्रतीक भी हैं। ये उदाहरण कितने सुदर हैं—

1 माथी करन साऊ सनाम। रउद्र दळ पइठे कहि राम राम। (84)
2 रामण मुगल्ल राउ जइत राम। समरइ दइत हुइसी सग्राम।(361)
3 आरभ राम जइतसो अत्ति। आवियउ मीर सिरि आधरत्ति। (372)
4 जइ राम जपिय हिंदू जणहि। घातिया ताम योद्धा घणेहि। (374)
5 श्री राम जइत सारे निमक। लोहडे लसकर लियइ लक। (396)

इस वीरकाव्य में युद्ध का सजीव चित्रण तो देखते ही बनता है। युद्ध वणन के साथ सय प्रयाण अश्व एव अश्वारोहियों के नाम, रण वाद्य तथा युद्ध की झाकझीक मे

उपमा उत्प्रेक्षा, रूपक आदि के माध्यम से हृदयहारी चित्र अंकित किये हैं। राव जैतसी के चुने हुए योद्धाओं के लिये जो उत्तम नस्ल के घोड़े थे, उनके नाम इस प्रकार हैं—

गंगाजळ सिंगार घाट, पाबूपसाउ रवतपसाउ पचकल्याण, मोर करनीपसाउ, नवलखा, भँवर, गुणसागर, जयणसुख, मेघनाद, देवीपसाउ, करणीकुमर विसनपसाउ, सूरिजपसाउ, कोडीधज, हंस ढलियो फूलमाळ चाउडपसाउ गुरडियो काळापहाड, माणिक, कबूतर, कवलियो, मिंधली झूठियो, मुगटचाळ वताळ, समेचो आदि आदि।

इन घोड़ों पर आरूढ योद्धाओं के नाम इस प्रकार हैं—तेजसी रतनसी रामड़ो, नेतसी, साकरसी, सोढा वीरमदेव, जगधीर नतलो रतनमी सीमनो अमरा मुहता सद्धारण, धनराज, राम पडिहार ऊगो मेघराज, खडेचा नगराज रायमल, किसन, मांडण, वरजाग, भीवडा रणवीर, माडण पडिहार, डूंगर, नरसिंह इगा मागा केल्हण, वणवीर आदि आदि।

रण क्षेत्र म प्रविष्ट होते समय मरण को वरण करने का निश्चय करने वाले योद्धा स्नान ध्यान कर गले म तुलसी की पवित्र माला धारण कर राम नाम का उच्चारण करते थे। डिंगल के वीरकाव्यो की इस परम्परा की झलक यत्र तत्र छन्द राउ जइतसी रउ' मे भी दिखाई देती है। यथा—

(1) सनान करे साऊ सकार। होडोळिय तुल्सी कठि हार। (171)

(2) साधो करन साऊ सनाम। रउद्र दळ पइठ कहि राम राम। (84)

यह विशेषता दोना ही पक्षो मे नजर आती है। युद्ध के ताडव नत्य की विभीषिका प्रकट होते समय मुसलमान मुहम्मद को याद करत और हिंदू राम को। कवि ने ऐसे कई चित्र अंकित किये हैं। एक उदाहरण देखिए—

मुहम्मद नाम जपिय मुहाह। खग गहि ऊठिया मीर साह। (373)

पइ राम अपिम हिन्दू जणहि। पातिया ताम घोडा घणेहि। (374)

ऐसे पराक्रमी योद्धा जब रणभूमि म रक्त रंजित हो जाते तो ऐसे दिखाई देते मानो मायों ने अपने शरीर पर गेरुए वस्त्र धारण किए हो। यथा—

विढिवा नर हुआ अउर वनि। कथा किरि पहिरी मुद्राकन्नि। (367)

कवि की दृष्टि मे राव जतसी का व्यक्तित्व इसलिए वन्दनीय एव वरेण्य है कि उसने क्षात्र धर्म का पालन करते हुए रणांगण म प्रवेश किया था। राव जतमी युद्धार्थ कटिबद्ध हो ज्यों ही अश्वारूढ हुआ तो कवि ने उसे गरुडारूढ हुए विष्णु से उपमित किया। कामरां उदधि (समुद्र) है, तो जतसी अगस्त, कामरां तक्षक है तो जतमी गरुड, कामरां रावण है तो जतमी राम। इस प्रकार की श्रेष्ठ उपमाएँ देते समय कवि के शब्दो मे उसका हृदय बोलता है। जैसे—

घउडाहर चढियउ चक्रवत्ति। परमेसर जाणे परपत्ति। (356)

सुदर्श तसिक्य सिरि पाण तप्प। पहु पइन गरुड दसी सदप्प। (360)

रामण मुगुल्ल राउ जइत राम । सघरइ दइत हुइसी संग्राम ।
*असपत्ति उअहू जइतउ अगत्यि । सोलसी सत्र करिमाळ सत्यि ।* (*361*)

राव जतसी को ज्योही कामरों की ओर से धमकी भरी चुनौती मिली तो राठौड वीरो के हृदय मे क्रोधाग्नि की लपटें ऐसे उठने लगी, मानो अग्नि मे घृत सिंचित किया हो। वे शूरवीर इस प्रकार चल पड़े मानो शृंखला से छूटे हुए शेर हो। हाथियों के झुण्ड पर जिस प्रकार शार्दूल झपटता है उसी प्रकार राव जतसी कामरों की सेना पर टूट पड़े। ऐसे ओजस्वी एव रोमाचक चित्र प्रस्तुत करते हुए कवि सूजा बीठू ने अपने कल्पना कौशल को *प्रमाणित किया है। निम्नलिखित उद्धरण अवलोकनीय हैं—*

बीकाहर राजा अे बखाण । जाळोवळि सीतउ चित्त जाण । (189)
झाफरा जइत वाहइ खडग्ग । वासदे जाण व ने विलग्ग ।
*कतरा सेनि जन्तउ अबीह । सींधरे पईठउ जाणि सीह ।* (*381*)

युद्ध वणन में वर्षा का रूपक कवि की प्रतिभा का पुष्ट प्रमाण है। युद्ध के ढोल मेघ गजन है तलवारो की चमक बिजलियाँ हैं असिधारा रूपी जलधारा बरस रही है *जिसे यवन दल सह नही सके। स्वय कवि के शब्दो में—*

घडहडइ ढोल धूजइ धरत्ति । पडियाळगि वरसइ खेडपत्ति ।
बीकाहर राजा इद धग्गि । झाफरा सिरे खिविया खडग्गि । (389)
*पतिसाह फउज फूटति पाळि । ब्रहमड जइत गाजइ विचाळि ।*
अम्बहर जइत वरसइ अपार । घुडकिया मीर मुहि खग्ग धार । (390)
सार जळ मेछ नह सहइ सक्कि । करिमाळ काहू पडियउ कटक्कि ।
घूघहर *बरसता घन्न धन्न । सुरिजा निहाइ बाजइ गियन्न ।* (391)

कला पक्ष

भाव पक्ष के साथ कला पक्ष का सुन्दर समन्वय इस ग्रथ की प्रमुख विशेषता है। *विविध अलकारों का यथास्थान प्रयोग करते हुए कवि ने राजस्थानी के लोकप्रिय एव* मौलिक शब्दालकार वणसगाई का आद्योपान्त सफल निर्वाह किया है। वणसगाई के प्रयोग से नाद सौन्दय की वृद्धि के साथ ही काव्य दोषों का स्वत निवारण हो जाता है, इसीलिए इसके निर्वाह बिना कवि कम अधूरा ही समझा जाता है। वणसगाई के प्रयोग से निश्चय ही काव्य मे रस पोषण होता है किन्तु वीर रस की अग्नि मे दोष स्वत मिट जाते हैं। अत वहाँ इसकी अनिवायता नही रहती। महाकवि सूयमल्ल के शब्दो मे—

वणसगाई वाळिया पेखीज रस पोस।
वीर हुतासण बोळ में, दीस हेक न दोस ॥

कविवर सूजा बीठू की यह विशेषता है कि उसने 'छन्द राउ जइतसी रउ जसे वीरकाव्य म भी आद्योपान्त वणसगाई का निर्वाह किया है। वणसगाई के प्राय सभी भेद इस काव्य मे मिल जाते हैं। निम्नांकित उदाहरण द्रष्टव्य हैं—

(1) आदिमेळ छन्द मे प्रत्येक चरण के आद्य और अन्त्य शब्दों के प्रथमाक्षर समान होने से आदिमेळ वणसगाई कहलाती है। इसे उत्तम वैणसगाई भी कहते हैं। काव्य म अधिकांशत इसका यही रूप मिलता है।

उदाहरण — देवळे षडइ वाजइ दुवारि। झालरी सख सुसबद झणारि।
आदीत जिसा निरमळा अग। गहवन्त राउ घू जेम गग। (53)
नवसहस राइ नीमाण नाद। पूजियइ देव आगी प्रसाद।
चउपनउ समीसर करनि चाळ। देवरउ दुनी राखी दुकाळ। (54)

(2) मध्यमेळ जब प्रथम शब्द के आदि अक्षर की आवृत्ति चरण के अतिम शब्द के मध्य में हो तो मध्य मेळ वणसगाई कहलाती है। जस—
(i) नदि मनउ उडीसइ जगन्नाथ। (129) (ii) चाउँहवधाउ ताजी तचेड। (299)
(iii) विढियउ जइत चउथि सिनिवारे (37) (iv) सारे मुगुल हुअइ वि बिमुद्ध (386)

(3) अन्तमेळ जब प्रथम शब्द के आदि अक्षर की आवृत्ति चरणान्त शब्द के अन्त म हो तो अन्तमेळ वणसगाई कहलाती है। यथा—
(i) मारियउ रहण साख्यात ध्रम्म। (24) (ii) तारुणी स ऊजळ सेत दत। (100)
(iii) पहु जइत गडड देसी झडप्प। (360)
(iv) रउद्र गति झडैहि भरहरी भेरि। (363)

(4) अरधमेळ जहाँ आधे चरण मे ही वणसगाई कर दी जाती है, अर्थात् चरण को दो भागो में विभक्त कर प्रत्येक भाग मे वणसगाई की जाए, वहाँ अरधमेळ वणसगाई होती है। इसे 'अखरोट' भी कहा जाता है। जसे—
(i) जीपिया जग आरुहि अभग। (369) (ii) दन्तोळि दलल मारिय मुगलल।
रळनळइ रत्त सोलइ सपत्त। समळई सत्त विसयरइ वत्त। (393)
रहचडइ दड साढे विसड। तांजियां तुड पडिया प्रचड। (395)

वैणसगाई के अतिरिक्त वृत्यनुप्रास यमक पुनरुक्ति प्रकाश आदि शब्दालकारों का प्रयोग इस ग्रथ में प्रचुर मात्रा म दिखाई देता है। वस्तुत अलकारों के प्रयोग से कवि की उक्ति मे वह शक्ति आ जाती है, जिसस पाठक या श्रोता सहज ही उस ओर आकृष्ट हो जाता है। इसीलिए काव्य को भूषित करने वाले उपकरणों को ही अलकार कहा जाता है। हिन्दी साहित्य म रीतिकाल के प्रादुर्भाव स कई शताब्दियों पूर्व रचे गये प्राचीन राजस्थानी के ऐतिहासिक वीरकाव्यों में अलकरण प्रवृत्ति के पुष्ट प्रमाण मिलते हैं। 'रणमल्ल छन्द' (श्रीधर व्यास कृत) की तरह छन्द राउ जइतसी रउ (सूजा वीठू कृत) में भी वृत्यनुप्रास के पुष्कल एव प्रशस्त प्रयोग हैं। कतिपय उदाहरण अवलोकनीय हैं—

वृत्यनुप्रास—एक ही वर्ण की अनेक बार आवृत्ति होने पर वृत्यनुप्रास होता है।
यथा— 1 आसउ आरुहियउ अधिक आहि (272)
2 कुरखेत कीध कळहण करेय (86)

3 सन्नवइइ योणि सईगां सरेह (154) 4 गडदनी गोळ गाजा गिरिट्ट (146)
5 चळवळिय चक्रइ च्यारि चन्न (160) 6 माक्न्दइ मुक्ल मुद्दा मुगल्ल (148)
7 राठउडि रोळि रेन त रम्ब (375) 8 वेढता विलम्बइ वात वार (392)
9 सग्रही मारि माभरि मवेय (139) 10 समसेर साहि सुरिताण साण (5)

यमक जहाँ एक शब्द एक से अधिक बार प्रयुक्त हो और अर्थ प्रत्येक बार भिन्न हो वहाँ यमक अलंकार होता है। यथा—

1 हम मइ हग मइ जिमउ हस (327) 2 भारत्य करेवा भीम भीम (251)
3 सीहज चईनऊ रतन सीह (236)

पुनरुक्ति प्रकाश जहाँ काव्य की सौन्दर्य वृद्धि के लिए एक ही शब्द एक ही अर्थ मे पुनरुक्त किया जाय वहाँ पुनरुक्ति प्रकाश अलंकार होता है यथा—

1 धूपइर वरसता धन्न धन्न (391) 2 रउद्र दळ पइठ कहि राम राम (84)

इसी प्रकार अर्थालंकारो म उपमा उत्प्रेक्षा रूपक आदि का प्रयोग 'छन्द राउ जइतसी रउ' म अनेक स्थानो पर हुआ है किंतु वे कही भी भार स्वरूप प्रतीत नही होते। वस्तुत ये अलंकार रस के साधक हैं न कि बाधक। उदाहरणार्थ—

उपमा जहाँ एक पदार्थ को दूसरे पदार्थ के समान कहा जाए, वहाँ उपमा अलंकार होता है। यथा—

1 डगरसीह देव कुळ दीपक (231) 2 दळि दाणवि जइत सरूप दीठ (379)
3 दोपमा असि आपमा देस (324)

उत्प्रेक्षा जब एक पदार्थ को दूसरा पदार्थ मान लिया जाए, तब उत्प्रेक्षा अलंकार होता है। एक वस्तु म दूसरी वस्तु की कल्पना अथवा संभावना के लिए 'मानो', जानो, जसे ज्यो आदि वाचक शब्दो का प्रयोग होता है यथा—

1 चउगाहर चडियउ चक्रवत्ति परमेसर जाण पखपत्ति (356)
2 वाकाहर राजा अ उमाण जाळोवळि मीनउ घृत्त जाण (189)
3 उनग मन जन्तउ अवीह सीधर पइठउ जाणि सीह (381)
4 राठउडि राळि रव त राघ विच्छूअ जाणि सक्ळो वग्घ (375)

रूपक—रूपक का मतलब ही रूप ग्रहण करना है अत इस अलंकार म 'प्रस्तुत' (उपमेय) अप्रस्तुत (उपमान) का रूप ग्रहण कर लेता है। उदाहरण—

(1) अम्बहर ज त वरसइ अवार धुडरिया मोर मुँहि खगधार (390)
(2) तुरंगा तम्बिनक गिरि पाण तव्व पहू जइत गरुड देसी झडप्प (360)

उपर्युक्त सभी अलंकारो के उदाहरणा मे वर्णसगाई का पूर्ण निर्वाह सोने म सुगंध जसा प्रतीत होता है। वस्तुत भाव काव्य की आत्मा भाषा शरीर अलंकार वस्त्राभूषण और ■ दावि उसके निर्माण का ढाँचा होते हैं।

छ द राउ जइतसी रउ एक वीररस प्रधान ऐतिहासिक काव्य है, जिसम मुख्य रस वीर है और सहयोगी रसो के रूप म रौद्र, भयानक, वीभत्स, अद्भुत आदि की यथा

स्थान सम्यक् अभिव्यंजना हुई है। वीरत्व की विभा तो आद्योपान्त आलोकित होती है, जिसके उदाहरण पीछे विवेचन में दिये जा चुके हैं। यहाँ रसों के उदाहरण की बानगी मात्र प्रस्तुत है—

(1) वीररस—डिंगल साहित्य में 'उत्तम प्रकृतिर्वीर' के अनुसार वीर रस को सर्वश्रेष्ठ रस माना गया है। इसका स्थायी भाव उत्साह होता है। इसमें आलम्बन शत्रु, उद्दीपन शत्रु का पराक्रम या रणवाद्य अनुभाव दपयुक्त वाणी या शस्त्र संचालन और संचारी भाव हर्ष गर्व उग्रता धृति आदि होते हैं। यथा—

(1) सुरिताण आउ सामहइ सलि (165)

(2) कायल्लहरउ कळहण करेय, ययरियां घडा आयउ वहेय (172)

(2) रौद्र रस—रौद्र रस का स्थायी भाव क्रोध होता है। इसके अनुभाव आँखें लाल होना शत्रु को ललकारना आदि होते हैं। उदाहरण—

(1) वीरहर राउ सांभळि वचन रीसाइ किया राता रतन (188)

(2) मूझार झडीलउ सीस झाडि, वोनियउ बाल फाडी बराडि (165)

भयानक रस—इसका स्थायी भाव भय है, जो किसी भयङ्कर वस्तु बलवान शत्रु आदि को देखकर हो जाता है। यथा—

(1) दळ सुरिताण आण डूगरि दव कम्पी धरा हुई प्रज सवक्रव (186)

(2) हलहलिय देस हृदवद हुवासि तड वाग पडिया लोक त्रासि (182)

(3) फडफडइ नाग फाट फुणाळ (201)

बीभत्स रस—इसका स्थायी भाव जुगुप्सा (घृणा) है जो घृणा की वस्तु रक्त, मांस हड्डी आदि के दृश्य से उत्पन्न होता है। उदाहरण—

(1) रळतळइ रत्त सोलह सयत्त (393)

(2) रडवडइ रुह खाडे विखण्ड ताजिया तुट पडिया प्रचण्ड (395)

भाषा शैली की दृष्टि से छंद राउ जइतसी रउ' सोलहवीं शताब्दी की डिंगल भाषा का उत्कृष्ट काव्य ग्रन्थ है। इसमें 'स, ळ आदि अक्षरों का विशेष प्रयोग हुआ है। अपभ्रंश की शैली द्वित्वाक्षर स्वर व्यंजन विकार ध्वन्यात्मक शब्द आदि के साथ ही प्राचीन पश्चिमी राजस्थानी भाषा की प्रमुख व्याकरणिक विशेषताएँ मिलती हैं। कहीं कहीं कहावतों—मुहावरों का प्रयोग भी हुआ है। जैसे पिडतइ ससारि दे आभ थभ (94) इत्यादि। कवि की बहुज्ञता के प्रमाण स्वरूप इस ग्रन्थ में प्रयुक्त तत्सम, तद्भव देशज और विदेशी शब्दों के निम्नलिखित उदाहरण द्रष्टव्य हैं—

तत्सम—धरा खग नर असुर, देव, संग्राम, गुण जग नाथ पिण्ड, [illegible] द, प्रचण्ड तुरग, समीर कुंजर, नाद।

तद्भव—मेछ अखि जेठि रामण, लूणउ माण हत्थ सामि, अत्थ जेम फणीद सबद्द ओपमा, पामाळ भोमि खिति मेड, खट चक्रवइ नागउर परिग्गह, जोध, आदीत, सायर, खेत, देवरउ, सेत, साख्यात।

देशज—रड़वड़इ, रळतळइ, हुइहुडइ, ढढोळ, गडक्क, धळहळ, हुविय।

अरबी फारसी—बाबरी, मीर, ईब्राहिम, मुहमद, खान, असमान बहलोल, खाफरां, पतिसाह मुगल्ल बगतरा।

समग्र रूप मे यही उल्लेख करना समीचीन होगा कि 'छन्द राउ जइतसी रउ (वीठू सूजइ रउ कहियउ) चारण शैली मे रचित एक वीरकाव्य है जिसमे डिंगल के ऐतिहासिक प्रबन्ध काव्यों की प्रमुख विशेषताएँ विद्यमान हैं। चरितनायक का वश वर्णन योद्धाओ का वर्णन अश्व वर्णन, युद्ध-वर्णन, अलकारो का सहज प्रयोग, आद्योपान्त वणसगाई का निर्वाह पध्धडी (पद्धटिका) [redacted] द की प्रधानता, मरुभाषा की व्याकरणिक विशेषताएँ, सरस भावाभिव्यजना, क्षात्रवट की गौरवमयी झलक एव इतिहास और काव्य मे समन्वय का उत्कृष्ट उदाहरण इस ग्र थ म दिखाई देता है।

ऐतिहासिक महत्त्व के कतिपय नवीन तथ्यो का उल्लेख इस ग्रन्थ म मिलता है, जिन पर अनुसन्धान की महती आवश्यकता है। काव्य सौष्ठव ऐतिहासिक महत्त्व एव सास्कृतिक वभव के अनेक पक्ष इस वीरका य में उजागर हुए हैं जो मरुभाषा महार्णव से निस्सरित अनमोल रत्नों की भाँति साहित्य-जगत् म अपनी आभा को आलोकित करते रहेंगे।

राजस्थानी साहित्य के मूर्द्धन्य विद्वान् श्री मूलचन्द प्राणेश द्वारा सम्पादित 'छन्द राउ जइतसी रउ (वीठू सूजइ रउ कहियउ) के प्रकाशन का निर्णय लेकर भारतीय विद्या मन्दिर शोध प्रतिष्ठान, बीकानेर ने बहुत ही शुभ काय किया है। इस महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ का सम्यक सम्पादन करने के लिए विद्वान् सम्पादक बधाई के पात्र हैं। प्राचीन काव्य ग्रन्थों की युक्तियुक्त एव प्रामाणिक टीका करने वाले विद्वान् अब विरले ही मिलते हैं। इस ग्रन्थ क श ब्दाथ भावाथ के सम्बन्ध म कहीं-कहीं विद्वानो मे मतभेद हो सकता है और वह स्वाभाविक एव शुभकर होता है।

अन्त मे शोध प्रतिष्ठान के कमन मन्त्री तथा निदेशक व उपनिदेशक श्री मूलचद पारीक श्री सत्यनारायण पारीक एव श्री रामनिवास शर्मा के प्रति मैं अपना हार्दिक आभार प्रकट करता हूँ जिन्होने इस महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ की प्रस्तावना लिखने का मुझे सुअवसर प्रदान किया। राजस्थानी के मनीषी डॉ मनोहर शर्मा के प्रति भी मैं अपना प्रणति भाव व्यक्त करता हू जिनकी प्रेरणा प्राचीन साहित्य के अनुशीलन म मुझ निरन्तर अग्रसर करती रही है।

आशा है राजस्थानी साहित्य के अध्येताओं और शोधार्थियो के लिए यह ग्रन्थ उपयोगी सिद्ध होगा।

'कविया निवास
पोलो–2 जोधपुर (राज)
श्री करणी माता जयती स 2048 वि
दि 15 अक्टूबर, 1991

डा शक्तिदान कविया
सह आचाय
राजस्थानी विभाग,
जोधपुर विश्वविद्यालय, जोधपुर

# छन्द राउ जइतसी रउ

## वीठू सूजइ रउ कहियउ

मूल पाठ

हिन्दी-भावार्थ एव

विशेष-शब्द चर्चा

# अथ छन्द राउ जइतसी रउ वीठू सूजइ रउ कहियउ

•

॥ गाहा ॥

अउङ्कार अनाहत अक्खर, सिद्धि बुद्धि दें सारद गुणेसर ।
मँडळीका मोटा कुळि मउडाँ, रसणि सुवाणि क्रीति राठउडाँ ॥1॥

ओंकार कभी नहीं नष्ट होने वाला अक्षर है। हे मा शारदा! तू मुझे सद्बुद्धि और हे भगवान गणेश! तू सिद्धि प्रदान कर ताकि बहुत बड़े मंडलीक तथा वंश शिरोमणि राठौड़ों की कीर्ति अपनी जिह्वा से अच्छी तरह वर्णन कर सकूं ॥1॥

॥ छंद पाधड़ी ॥

राठउड उदियउ चउँड राउ वेगडह साड वीरम वियाउ ।
साळवडी थाणउ दे सधीर, हठमल्ल राउ थाणे हमीर ॥2॥

राठौड़ों में राव चूड़ा प्रकट हुआ। वह वरुणाभी वृषभ के समान अतुल बल वाला था, मानो वह द्वितीय वीरम ही हो। उसने सालवड़ी में अपना थाना स्थापित किया तथा वह स्वयं थाने में अमीरों की तरह रहने लगा ॥2॥

चउँड राउ दिय ऊपूळ चाउ, राउत आपहे आप राउ ।
सोहिया प्रवाडा सिद्ध सीस, जम्बुअह दीप जगी जगीस ॥3॥

राव चूड़ा अत्यंत उदार हृदय वाला था। वह स्वयं ही रावत और स्वयं ही राव था। उसने जो सिंह की शिकार का सुयश अर्जित किया, उसमें समग्र जंबूद्वीप में उसको जानने की इच्छा जागृत हुई ॥3॥

सळखहर राउ सिरि वधी सेस, दळपत्ति हुअउ सिरि दसाँ देस ।
मँडोवर लियउ मल्लेछ मारि, विहारि सत्र सिरियाँ वहारि ॥4॥

राव सलखा के वंशज राव चूड़ा की कीर्ति में अभिवृद्धि हुई। वह दसों देशों का दलपति बन गया। उसने यवनों को पराजित करके मंडोवर को हस्तगत कर लिया तथा अपने यवन शत्रुओं को मार-मार कर भयभीत कर दिया ॥4॥

माळिअे वईठउ बाँधमल्ल, मळखहर राउ सुरिताण सल्ल ।
आपणो राद फेराइ आण, समसेर साहि सुरिताण साण ॥5॥

राव मलखा का वंशज राव चूड़ा बादशाहों के लिए शल्य-स्वरूप एवं अतुल बलशाली था। वह अपने महलों में बैठा। उसने अपने हाथों में तलवार धारण कर, बादशाहों के समान अपनी इज्जत बढ़ा कर प्रदेश में स्वयं की शासनाज्ञा (आण) प्रसारित की ॥5॥

हिंदुराइ जीपिय कोट हेळ, वाधियउ जेम सामंद्र वळ ।
साथा ग्रहास अति अस्सहास, आसथाम हरि पूगी सुआस ।।6।।

हिंदूराव चूडा ने आनन फानन में दुर्ग जीत लिये । वह समुद्र की उत्ताल तरंगों के समान बढा । उसकी सेना में अतिचपल अश्व थे । आनान्वित राव की भगवान ने आशा परिपूर्ण की । (यदि पाठ 'आसथान हरि' है तो अर्थ होगा 'राव आस्थान के वंशज राव चूडा की आशा फलीभूत हुई) ।।6।।

चउँड रा'उ सेन चतुरङ्ग चाल, मारग्ग महाजन लिया माल ।
घर लई मडोवर घणी धाइ, राजवी जेम चाउँड राइ ।।7।।

राव चूडा की चतुरंगिणी सेना चलती थी । उसने मार्ग पर चलते हुए महाजनों से माल असबाब प्राप्त किया । राजवियों की तरह मडोवर के अधिपति राव चूडा ने आक्रमण करके आस पास की भूमि पर कब्जा कर लिया ।।7।।

पहू भलइ लियउ नागउर प्राणि, नवसहस घणी रुडतइ निसाणि ।
डिडवाणउ पालटि घाइ दाइ, रइवास लीध कासिलइ राइ ।।8।।

राठौडों के स्वामी राव चूडा एक अच्छे शासक थे । उन्होंने नगाडों पर डंका देकर नागौर को जीत लिया तथा अपने प्रहारों से डीडवाणे का शासन बदल दिया । राव चूडा ने उनके घरों को भी अपने काबू में ले लिया ।।8।।

छापरउ कियउ छागों छयाँह, वळिनण्डि राइ फरि फेरि वाँह ।
चउँड रा'उ चडिय मोहिल्ल चोति, राहाचरक्क देसाळि रीति ।।9।।

शक्तिशाली राव चूडा ने अपने हाथों से शस्त्र चलाकर छापर के शासक की सेना को तितर बितर कर दिया । उसके चित्त में मोहिल चढ गये । उन्हें युद्ध की रीति सिखाई ।।9।।

धामालिय जोइया घाइ घाइ राणिगदे मारिय चउँड राइ ।
चउँड राइ चक्र फरियइ वङ्कि, दारणी देस लीधइ दुरङ्कि ।।10।।

राव चूडा ने राणिगदे का मार गिराया तथा जोहियों को शस्त्र प्रहारों से काट डाला । उसने अपना शासन चक्र इस प्रकार चलाया जिससे अनेक दुर्जय प्रदेशों के किलों को हस्तगत कर लिया ।।10।।

चउड राइ उग्राहइ च्यारि चक्क, कोपिया साह मेल्हइ कटक्क ।
खीजियउ खिदिरिखा हत्थ खाइ, राहाळइ उपरि चउँड राइ ।।12।।

राव चूडा चारों ओर से द्रव्य उगाहने लगा । इससे यवन शासक सेना इकट्ठी करने लगे । यवन शासक खीदिरखा क्रोधित होकर राव चूडा से शत्रुता रखने लगा तथा उसने राव चूडा पर आक्रमण भी कर दिया ।।11।।

मुलिताण तणइ दीवाण माहि, परठवियउ बीडउ पातिसाहि ।
साखुले अनइ भाटी सनाहि, विहुँ बीडउ झालिय ऊभि बाहि ॥12॥

मुल्तान में बादशाह ने अपने दीवान में बीडा रखा। इस बीड़े को साखला एवं भाटी सरदारों ने सुसज्जित होकर तयारी के साथ ग्रहण किया ॥12॥

माड रइ राइ मुहि मूछ मोडि, वेल्हणि कटक्क ताणिया कोडि ।
काळइ कलूळि जागलू काजि, रउद्रा दळ ताणिय देवराजि ॥13॥

जसलमेर राव वेल्हण ने अपनी मूछों का ताव देते हुए असंख्य सेना के साथ प्रयाण किया। देवराज ने अपने प्रबल शत्रु से जागलू हस्तगत करने के लिए यवन सेना को भी साथ ले लिया ॥13॥

पतिसाह पञ्चनइ लङ्घि पाइ, ऊतरियउ कोटि मराटि आइ ।
सुरिताण चाचि कीयउ सहाउ, तेवाडि कूप भरिया तळाउ ॥14॥

बादशाह पचनद (पंजाब) को पार करके कोट मरोठ में आ उतरा। चाचि ने सुल्तान की सहायता की। उसने अपने कुए जुतवाकर पानी से तालाब भरवा दिये ॥14॥

सह कळहि कल्ह स नेह सारि, मागिसी वइर चउँड रा मारि ।
ताणिया सेन जागळू तक्क, केसवाळइ पाया कटक्क ॥15॥

राव चूडा को मार कर प्रतिशोध लेने हेतु वे सभी कवच धारण करके तथा तलवारों से सुसज्जित होकर युद्ध के लिए तत्पर हुए। उन्होंने जागलू को लक्ष्य बनाकर अपनी सेना को चलाया तथा जागलू के केशालाव तालाब पर अपनी सेना को पानी पिलाया ॥15॥

गोरिया राउ थळ माळ गाहि, सत्तेरणि आयउ पातिसाहि ।
ब्रहमण्डि लागि बेऊ वरीव, नागउरि सेन ढूका निझोप ॥16॥

यवन पति ने अपने अश्वों द्वारा रत के टीलों को रौंद डाला। वह सत्तेरणि नामक गाव में पहुचा। वे दोनों महत्त्वाकांक्षी उत्साहित होकर ब्रह्माण्ड तक जा लगे तथा चलते हुए नागौर के समीप पहुचे ॥16॥

माजणउ करिय करि कण्ठि माळ, करिमाळ झालि केवी कुदाळ ।
ऊठियउ जमहरे देय अग्गि, घूघहर राउ लागउ धियग्गि ॥17॥

शत्रुओं के लिए कुठार स्वरूप राव घूघा के वंशज राव चूडा ने स्नान करके कंठ पर माला धारण की। उसने अपने हाथों में तलवार पकडी। तत्पश्चात् उसने जौहर की चिता में अग्नि प्रज्वलित की और अत्यधिक उत्साहित होकर आकाश तक जा लगा अथवा क्रोधाभिभूत हो गया ॥17॥

साँधणइ सत्ति सत्तूछ सतिय, हायउ दुरंग्ग्नि दे आप हत्थि ।
वीरम्म तणउ देसीह-वग्ग, ऊघाडि ताव नाँखिय अलग्ग ।।18।।

जौहर की अग्नि म थाड स समूह मे सतिया न प्रवेश किया । राव वीरम के पुत्र चूडा ने अपने हाथा से अग्नि दी तथा सिंह क समान चलते हुए दुग के किवाडा को खोल कर अलग अलग कर दिया ।।18।।

पाखरिअे पइठउ प्रइज पाळि, वीरम्म तणउ थाटाँ विचाळि ।
वाजिया ढोल दळ हाक वज्जि, गाजिया गोण गइणाग गज्जि ।।19।।

राव वीरम का पुत्र प्रजापालक राव चूडा कवचित होकर दोना सेनाआ के मध्य प्रविष्ट हुआ । ढाल बजने लग । वीरो की हाक होने लगी । धनुष की प्रत्यचाए गूजने लगी जिसमे आकाश ध्वनित हो उठा ।।19।।

दस राउत पडिया प्राळि द्वारि, नोजळी माह सउँ आठ नारि ।
सम्प्रतउ राउ चउँडउ सरग्गि, ऊठियउ रइण आवास अग्गि ।।20।।

दस योद्धा प्रतोली क द्वार पर काम आय । अपने स्वामियो के साथ आठ स्त्रियो ने अग्नि प्रवश किया । राव चूडा स्वग पहुचा । इसी समय राव रणमल्ल आकाश मे अग्नि क समान प्रकट हुआ ।।20।।

रिणमल्ल धरा छळ रखपाळ, गडवियउ साँड गोत्त गोवाळ ।
चउँड रा वइर ले चतुरग, देवरा मारि ढाहिय दुरग ।।21।।

रणमल्ल पृथ्वी के लिए रक्षक बना तथा अपने कुटुम्बियो की रक्षा के निमित्त बलशाली वृषभ की तरह गजन करने लगा । राव रणमल्ल ने राव चूडा का प्रतिशोध लने के लिए चतुरगिणी (सेना) लेकर देवराज को मार डाला और उसके कोट को ढहा दिया ।।21।।

सोझत्ति कन्हा सोनिगराह, छुडावि खग्गि लायउ छराह ।
रिणमल्ल प्रवाडा अे सँसारि, माकळ उवारि महमन्द मारि ।।22।।

राव रणमल्ल ने अपने हाथ म तलवार धारण करके सोनगिरा स सोझत को मुक्त करवा लिया । उसके युद्ध चरित् ससार भर म प्रसिद्ध हुए । राव रणमल्ल ने महमन्द को मार कर महाराणा माकल को बचाया ।।22।।

आहाड देस सगळउ उथल्लि, मेरा नइ चाचा मारि मल्ल ।
वईरिया तणइ सिरि मिरी वाटि, पह भलइ कूभ बइसारि पाटि ।।23।।

राव रणमल्ल ने समग्र मेवाड प्रदेश का अस्थिर कर दिया । उसन मेरा और चाचा को मार कर मदन किया । यवना ने अपने शत्रुआ पर जो माग बनाया, भले राव रणमल्ल ने उस रोकते हुए राणा कूभा को सिंहासनारूढ किया ।।23।।

रिणमल्ल राउ कूभेणि राणि, वेसास चूक वूहउ विनाणि।
कूभेणि कूड कियउ कदम्म, मारियउ रइण साख्यात ध्रम्म ॥24॥

राव रणमल्ल को महाराणा कुंभा ने विश्वास में लेकर उसके साथ धोखे का मार्ग अपनाया। महाराणा कुंभा ने असत्य का मार्ग अपना कर पृथ्वी पर साक्षात् धर्म-स्वरूप राव रणमल्ल को मार डाला ॥24॥

प्रतपियउ जोध रिणमल्ल पाटि, नवसहस तिलक सोहइ निलाटि।
जणियार जोध जाणइ जगत्त, हिंदुवइ राइ जीतउ हलत्त ॥25॥

राव रणमल्ल के बाद राव जोधा सिंहासनारूढ़ हुआ। राठौड़ राव जोधा के ललाट पर राज्य तिलक सुशोभित हुआ। जगतप्रसिद्ध राव जोधा को सभी जानने लगे। हिंदूपति राव जोधा ने हलत्त को विजय किया ॥25॥

जोध राउ अघायउ सदा जुद्धि, बळि भीम जेम सहदेव बुद्धि।
जोध राउ कोपइ दिसउ जाह, तरवारि दळइ सिरि मिरी ताह ॥26॥

राव जोधा हमेशा युद्ध से अतृप्त रहता था। वह बल में भीम एवं बुद्धि में सहदेव के समान था। राव जोधा जिस पर कोप करता, उसी ओर शत्रुओं को तलवार के घाट उतार देता ॥26॥

आपणी जोध फराइ आण, लागुआ मुहे दीन्हा लगाण।
मँडळीक जोधि मेवाट मोडि, कूसाणइ भागा कटक कोडि ॥27॥

राव जोधा ने प्रदेश में अपनी आण (दुहाई) फिराई। उसने अपने शत्रुओं के मुँह पर लगाम जड़ दी। मंडलेश्वर जोधा ने मेवाड़ की सेना को पराजित करके लौटा दिया तथा कूसाण की बहुसंख्यक सेना को भी पराजित कर दिया ॥27॥

घण अस्सि दुरिज्जण घडिय घाइ, रइणाइर आघउ जोधि राइ।
जोधि मेवाड मारिय जडाँह, भँगवट दीध मोटा भडाह ॥28॥

राव जोधा ने तलवार रूपी घन के प्रहार से अपने शत्रुओं को नष्ट किया, मानो उसने समुद्र को नाप लिया हो। राव जोधा ने मेवाड़ की जड़ें खोद डाली तथा बड़े-बड़े सुभटों को पराजित किया ॥28॥

आका नइ हाजा तणा अङ्ग, पाडिया जेम दीवड पतङ्ग।
वळिमूळ जोधि दोन्य कँधार, हँसा दुरङ्ग मनाविं हार ॥29॥

युद्धवीर राव जोधा ने अपनी सेना को हंसा दुर्ग के निकट पहुँचाया और उसके शासक को पराजय स्वीकार कराई। आका और हाजा का शरीर इस प्रकार नष्ट कर लिया जिस प्रकार दीपक पतंगा को नष्ट कर देता है ॥29॥

मेवाडाँ जोधइ मळिय माण, रेहळिय खेत्र कूभेण राण।
सळवहर वळिय सुरिताणमल्ल, मेवाड गाहि रूपाहि मल्ल ॥30॥

राव जोधा ने मवाडियो का गव खडित कर दिया तथा महाराणा कुभा का युद्ध क्षेत्र म गिरा दिया। राव सलखा का वशज एव बादशाहो के लिए शल्य स्वरूप राव जोधा मेवाड को तहस-नहस करता हुआ, उगाही करता हुआ, वापस लौटा ॥30॥

मेवाड जोध धाअे मनाइ, ऊधरिय मँडोवर देस आइ ॥30॥(2)

राव जोधा ने अपन प्रहारो स मवाड पर धाक जमाई तथा अपने प्रदेश म पहुचकर मडोवर का उद्धार किया अथवा मडोवर को धारण किया ॥30॥(2)

॥ दूहउ ॥

पुत्र जाअे पउँण गुण, वाजइ सूर अनन्त ।
मात गया तट पिंडउ, दियइ भुवन्त भुवन्त ॥31॥

पुत्र क ज म लेन पर और अनेक प्रकार के वाद्य बजाने पर क्या लाभ ! वह (पुत्र) घूमत फिरत कभी न कभी मातस्वरूपा गया क तट पर अवश्य ही पिंडदान करेगा ॥31॥

॥ छन्द पाधडी ॥

जाधरा जोध जस राति जागि, पुन करण गया पुहतउ प्रियागि ।
सनान करिय करि पिण्ड सारि, तरपणइ पितर सन्तोस तारि ॥32॥

राव जोधा के योद्धाओ ने यशस्वरूपी रात्रि जागरण किया और पुण्य करने हेतु गया एव प्रयाग पहुचे। तत्पश्चात् राव जोधा सहित उ होने स्नान किया और तपण द्वारा अपन पितरो का सतुष्ट करके तार दिया ॥32॥

वाळियउ जोधि सुधरम नविक, आँजुळि पितर पासिय उदविक ।
आवियउ जोध पूजिय अनन्त, हाथिया लेय पूरब हुन्त ॥33॥

राव जोधा न अपन कत्त य द्वारा धम को लौटाया। उसने अपनी अजुलि स उदक दान करके पितरो का पोषण किया। वह भगवान अन त की पूजा-अर्चा करके तथा पूव की ओर स हाथियो को लकर लौटा ॥33॥

पट्टाणि परिगह कीध पाण, चापरि नइ काढिय चाहुआण ।
जोध राइ सेन अज्जाणजक्क, कमराळ सीसि कीया कटक्क ॥34॥

राव जोधा ने अचानक यवना पर चढाई की। उसने अपनी शक्ति स पठानों को रयत बना लिया तथा शीघ्रता के साथ चौहानों को अपने प्रदेश स निकाल बाहर किया ॥34॥

भाडिजी गेहिराउ निरा भेड, खिति वाहर आयउ धणी खेड ।
मारङ्गथान जोधह सगत, सांकडइ पदसि साहिय सुसत्र ॥35॥

शुद्ध क शासक राव जोधा ने अनेक अश्वा को एकत्र किया तथा पृथ्वी की रक्षा क निमित्त तत्पर हुआ। उसने शक्तिशाली सारंगखान के निकट पहुचकर शस्त्र धारण किय ॥35॥

सारङ्गखान वहिया सहिति, मटदूण खान मोखावि खिति ।
पट्ठाण फतेपुरी खेति पाडि, चक्रवइ जोधि जस चीधं चाडि ॥36॥

चक्रवर्ती राव जाधा न बारह खानो सहित सारंगखान पठान को फतहपुर के युद्धक्षेत्र म मारकर पृथ्वी को मुक्त करवाया तथा अपनी कीर्ति पताका फहराई ॥36॥

पट्ठाण प्राण भञ्जियउ पूर, साखियउ जोधि किय सोम सूर ।
पट्ठाण जोधि पाधरि पचारि, मन्नावि मेछ रिणखेति मारि ॥37॥

राव जाधा ने सूय और चद्र को साक्षी बनाकर पठाना की स म शक्ति को अपने पराक्रम स नष्ट कर दिया। उसने पठाना को सीधा रणक्षेत्र म ललकार कर उन्ह मार भगाया तथा अपनी आन (दुहाई) स्वीकार करवाई ॥37॥

घण थाटि लियइ आयउ घरेहि, छागिया मेछ घर घाति छेहि ।
जणियार जाध विवनउ जियार, ताडिया वच्छ वयाणि तियार ॥38॥

राव जोधा अपनी अपार सेना लेकर घर आया। उसने यवना को काट काटकर अपनी भूमि स हटा दिया। राव जोधा जिस समय मृत्यु को प्राप्त हुआ, उसी समय उसके पुत्र अपने-अपने स्थान पर गजन करने लगे ॥38॥

वीकउ नइ सातल अेक वकि, गढपत्ति साड उठिया गडकि ।
सातल अनइ वीकउ ससारि, असमानि खग्ग उठिया उभारि ॥39॥

वीका और सातल एक ही कहे जाते हैं अथवा एक दूसरे से बढकर हैं। वे दोनो गढपति शक्तिशाली वृषभ की तरह गजन कर उठे। राव वीका और सातल जगत् के समक्ष अपनी-अपनी तलवारें आकाश की ओर तान कर उठ खडे हुए ॥39॥

जांगळू वीक जाणइ जगत्त, छातपति हुअउ ताणावि छत्त ।
ऊपूळ अन्न भळहळइ वित्त, चउंड रा जेम राउ वीक चित्त ॥40॥

जांगलू म राव वीका को समस्त ससार जानता है। वह अपने सिर पर छत्र तनवाकर राजा बना। उसका हृदय राव चूडा के समान उदार था। राव वीका के यहा पुष्कल अन्न और धन का उपयोग होता था ॥40॥

सेवा वळि ओडइ अञ्चलाम, भूजाइ जीमइ भाख भाख ।
वीकम्म साँड ऊससइ वग्गि, खाळुआं खटक्कइ हियइ खग्गि ॥41॥

राव वीका न अपनी शक्ति स प्राप्त भूमि का धारण कर रखा है। उसके आश्रय म लोग विभिन्न प्रकार के भोजन कह-कहकर प्राप्त करते थे। राव वीका

अपने वग (राठौड़ समूह) म वृषभ की तरह उमगित हो रहा था। शत्रुओं के हृदय म राव वीका की तलवार हर समय खटकती थी ॥41॥

नरसिंघ मारि उपाडि नेस, दीवाण थाण थरहरिय देस ।
भाडङ्ग तणौ खाई भुरज्ज, राठउडि रोळि किय रज्ज रज्ज ॥42॥

राव वीका ने नरसिंह को मारकर उसके घरो का नष्ट कर दिया। परिणाम स्वरूप प्रदेश के अनेक राज्य और थाने कम्पायमान हो गये। राठौड़ राव वीका ने भाडङ्ग के बुरज (कोट) एव परिखा को तहस-नहस करके धूल म मिला दिया ॥42॥

वीकइ दियराउरि दीह वाह, लाखीन लोक लीडिय लँगाह ।
मूमणह वाहण वीकि मारि, असमाण थाट आगी उतारि ॥43॥

राव वीका ने देरावर पर आक्रमण किया। वहां के अनेक प्रतिष्ठित लगा (यवनो) को अपने वश म कर लिया। उसने मूमण वाहण को परास्त कर दिया तथा अपने सनिक-समूह को मूमण-वाहण के आगे उतारा ॥43॥

देपाळपुरइ पुरि पसार देय खरसउ सँघारि सारे सभेय ।
वीठउँडउ नइ भटनेर ग्रहि, रावइ राइ साधिय ढोल सहि ॥44॥

राव वीका ने देपालपुर नगर पर सनिक आक्रमण किया। उसने अपनी तलवार के बल पर खरसो का सहार किया। वीठउड और भटनेर पर युद्ध म ढोल बजा कर विजय प्राप्त की ॥44॥

वीकउ हिंसारि पाधरो वग्ग, आणियउ असिम खडिय उमग्ग ।
नागह उपाडी नरहडी नरा, दिल्लाउर काढिय मह्रा दस ॥45॥

राव वीका ने उत्साहित होकर अपना अश्व हिसार की ओर चलाया तथा सीधा वही पहुचा। उस अद्वितीय वीर ने नरहड के घरो को तहस-नहस कर दिया तथा उस प्रदेश मे से दिलावर को निकाल बाहर किया ॥45॥

बहलालसाहि सउँ बोलि बाल, ढीली ढँढोळि वावाडि ढाल ।
पुरफत्ते लाइ झोंभणू पाइ, राखिया बाँह दे रोपि राइ ॥46॥

राव वीका ने बहलोलशाह म वचनबद्ध होकर ढीली एव ढाल नामक युद्ध वाद्य बजाते हुए फतहपुर एव झुझणु को अपन अधिकार म ले लिया तथा वहा के शासको की रक्षा का वचन (बाह) देकर स्थापित किया ॥46॥

नागउर कोट वीरइ नडय बळिवण्डि राइ बिहुँ वार वेय ।
वरसिङ्घ बन्दि हूँता छडावि, अजमेरि कोटि नीसाण वावि ॥47॥

शक्तिशाली वीर राव वीका ने नागौर का दुग दो बार हस्तगत कर लिया।

उसने नगाड पर डंके की चोट देकर अजमेर के किले से वरसिंह को वहा की कैद से मुक्त करवाया ॥47॥

सेसउ राउ ग्रहियउ सोहराइ, ताइयाँ कन्हा मोखावि ताइ ।
राठउड वीक कुण करइ रीस, छेहडा छत्र मांडइ छत्रीस ॥48॥

सोहराव के पुत्रन से राव नेमा को बंदी बना लिया था । राव बीका ने उक्त शत्रु से राव नेमा को मुक्त करवा लिया । राठौड राव बीका पर कौन क्रोध कर सकता है क्योंकि सभी जातियों के लोगों ने एकत्र होकर राव बीका के सिर पर छत्र धारण करवाया (तनवाया) है ॥48॥

छत्रपति उवारिय छत्र छाह, बइत्ताळइ आडी वीध वाह ।
वीकड दुरङ्ग कजि वीध वत्त, सोभागदीप जाणइ सपत्त ॥49॥

राव बीका ने पद्रह सौ बयालीस के अकाल के समय अपनी प्रजा को शरणागत बनाकर शासन की ओर से उसका बचाया । राव बीका ने दुर्ग के लिए बातचीत की । दुर्ग बनकर तैयार हुआ, जो सौभाग्यदीप नाम से जगत् प्रसिद्ध है ॥49॥

वेगडउ साट वीकउ विधन, कुळमाण तेथि उदियउ करन्न ।
ऊधरिय छत्र फरावि आण, ताई मॅडोवर मूलताण ॥50॥

अतुल बलशाली वृषभ के समान राव बीका मृत्यु को प्राप्त हुआ । उसी समय वहाँ राव लूणकरण वंश के लिए सूर्य के समान उदित हुआ । उसने अपने सिर पर छत्र धरा तथा मंडोवर से लेकर मुल्तान तक अपनी आन (दुहाई) फिराई ॥50॥

दीसइ दीवाणि माणिक डण्ड, राइँगर वाळि ऊग्रहइ खण्ड ।
राजा करन राउत रणूध, सूरा सँग्रामि वेपखा सूध ॥51॥

शासक लूणकरण ऐसा क्षत्रिय था, जो हर समय युद्ध के लिए तत्पर रहता था । उसके दीवान में माणिक के स्तंभ सुशोभित हो रहे थे । वह दोनों (मातृ एवं पितृ) पक्षों से शुद्ध एवं युद्ध में वीरता प्रदर्शित करने वाला था । उसके अश्व लोहे की कड़ियों में बंधे रहते थे और वह अपने भू खंड की उगाही करता था ॥51॥

घूधाहरि चाडिय करनि धज्ज, पाळ वे सुखी वासइ परज्ज ।
गडियडइ जेम सायर गइँद फरहरइ ढाल माथे फणीद ॥52॥

राव घूधा के वंशज राव लूणकरण ने राठौडों की कुलदेवी माता करनीजी के दहरे पर ध्वजा चढाई । ये दोनों रक्षक (माता करनीजी एवं राव लूणकरण) अपनी प्रजा को सुख सुविधा पूर्वक बसाते हैं । राव लूणकरण के हाथी समुद्र के समान गर्जन करते हैं तथा उसकी ढाल पर वासुकि सुशोभित हो रहा है ॥52॥

देवळे पडइ वाजइ दुवारि, झालरी सङ्ख सुसबद झणारि ।
आदीत जिसा निरमळा अङ्ग, गहवन्त राउ घू जेम गङ्ग ॥53॥

माता श्री करनीजी के देवालय के द्वार पर नगाड़े बज रहे हैं और झालर, घण्ट एवं सुणङ्ग नामक वाद्यों की ध्वनि हो रही है। राव लूणकरण का शरीर ध्रुव के समान निर्मल तथा ध्रुव एवं गंगा के समान गौरवान्वित है ॥53॥

नवसहस राइ नीसाण नाद, पूजिजइ देव आगो प्रसाद ।
चउपनउ समीसर करनि चाळि, देवरऊ दुनी राखी दुकाळि ॥54॥

राठौड़ राव लूणकरण नगाड़ों पर डंका देते हुए राजप्रासाद के आगे देव-पूजा करते हैं। पन्द्रह सौ चौपन के संवत् में अकाल के समय माता करनी के शरणागत बनकर देवालय में प्रजा को सुरक्षित रखा ॥54॥

करन राउ करइ भुसमइ कडाहि, मेदनी ऊबारी मइल माहि ।
कूंजर दुवारि दीपइ करन्न, वाचइ सुजस्स अट्ठार व्रन्न ॥55॥

राव लूणकरण ने अकाल के समय देव-पूजार्थ सिद्धान्न (कड़ाही) करके अपने राज्य में प्रजा का बचाव किया। राव लूणकरण के द्वार पर हाथी सुशोभित हो रहे थे तथा सभी वर्णों के लोग उनके सुयश का बखान करते थे।

तेडिय नट हूंता गूजरात, वीकउत्त उबारण सुजस वात ।
ताजी हसत्ति दीन्हा तियाइ, रण हूंत पिता मारावि राइ ॥56॥

राव बीका के पुत्र राव लूणकरण ने अपने सुयश रूपी वार्ता की रक्षार्थ गुजरात से नटों को आमन्त्रित किया तथा उन्हें हाथी और घोड़े देकर अपने पिता को ऋण मुक्त करवाया। (शायद राव बीका ने अपने जीवन-काल में उक्त नटों को पुरस्कृत करने का वचन दिया होगा) ॥56॥

नागाणइ अनियइ बीकनेर, वांसोघस हूअउ यहइ वर ।
ऊठिया कोपि आमळिय अङ्ग, आकासि अड़ाविय उत्तिमङ्ग ॥57॥

नागौर और बीकानेर राज्यों में परस्पर शत्रुता चल रही थी। पवित्र शरीर धारी राव लूणकरण कुपित हो उठा। उसने अपना सिर आकाश तक जा भड़ाया ॥57॥

सम्मेळि थाट सूरा सताल, धड़हड़िय कोपि वावाडि ढोल ।
महम्मदखान मेल्हाण माड, चाडिय असि आयउ कळह चाड ॥58॥

राव लूणकरण ने अपने शक्तिशाली वीरों को एकत्र करके सेना तैयार की। उसने रोषाविष्ट होकर ढोल बजवाया। महम्मद खान की सेना जसलमेर प्रदेश में थी। वह युद्ध करने की इच्छा से अश्व पर चढ़कर आया ॥58॥

घूघहर धणी साहस्स धीर, टाळियउ अङ्ग ताजो न तीर ।
केकाण हाठ साम्हउ करन्न, मेलियउ धाइ विय मोटमन्न ॥59॥

राव घूघा का उत्तराधिकारी राव लूणकरण धैर्यधारी एवं साहसी था। उसने

युद्ध म चलते हुए तीरो स स्वय को तथा अश्व को नही बचाया। अश्व सेना के सम्मुख उदार हृदय राव लूणकरण ने भिडकर प्रहार किया ।।59।।

राति वाहि विढिया खान राउ, घण घाइ मेछ मन्नावि धाउ ।
अेवडउ मुहम्मद अस्समान, खाखरउ गयउ खेरावि खान ।।60।।

राव लूणकरण और महमदखान रात्रि-कालीन युद्ध मे परस्पर भिडे। राव लूणकरण ने अपने शस्त्र प्रहारो से यवन मुहमदखान को पराजय स्वीकार करवा दी। ऐसा अद्वितीय वीर मुहमदखान अपना गव नष्ट करवा कर गया ।।60।।

महम्दखान घाओ मनाइ, आपणइ मग्र आथाणि आइ ।
सतरहउ समीसर राइ समत्थि, हाथी वरीसि गळहत्थि हत्थि ।।61।।

राव लूणकरण मुहम्मदखान को पराजय स्वीकार करवाकर अपने स्थान पर लौट आया। सतरहवें सवत् में हाथियो का दान करने वाले राव लूणकरण ने अपने हाथ से हाथियो के गले मे फदा डाला ।।61।।

इळ राइ करन वारउ कि इंद, गुणियणा ग्रिहे बाधा गइंद ।
ताकुआ रेसि सोभाग तत्ति, हिंदुवइ राइ दीन्हा हसत्ति ।।62।।

इस पृथ्वी पर राव लूणकरण का समय देवराज इन्द्र के समकक्ष था। उसने कवि और गुणीजनो के घर हाथी बधवा दिय। कवियो का अपने सौभाग्य की कोई चिंता नही रही। हिंदूपति राव लूणकरण ने उन्हें हाथी प्रदान कर दिये ।।62।।

कळि काळि परीक्रम अे करन्न, देखियइ दुवापुर दिख्या दन्न ।
कणइट्ठ कन्हा घर लूणक्रनि, मारुअइ राइ ली मोटमन्नि ।।63।।

वतमान कलियुग के समय राव लूणकरण का पराक्रम ऐसा था कि उसने अपने समय को द्वापर के समान दिखा दिया। उदार हृदय वाले मारू राव लूणकरण ने अपने छोटे भाई (पडसी) से पृथ्वी प्राप्त की ।।63।।

हीसरिल थट मेळिय हसम्म, कादमी लई पाखइ कदम्म ।
कोवण कटक्क कीयइ करन, छेलियउ भनि भातिय छपन ।।64।।

राव लूणकरण ने अश्व सेना एकत्र की। उसने कदीमी राह पकडी। वह बिना राह के नही चलता था। राव लूणकरण ने मेघघटा के समान सेना को सजाया तथा अपने मन मे भाटियों को रखकर चला ।।64।।

ऊरघि चढिय पोकरणि आइ, रहडिया देस वाजा रडाइ ।
जेसाणइ ऊपरि करनि जाइ, वाजिन्न लेय नीसाण वाइ ।।65।।

राव लूणकरण अपनी सेना के साथ चढकर पोकरन पहुँचा। वह युद्ध वाद्यो को बजाकर इस प्रदेश को नष्ट करने लगा। तत्पश्चात् वह अपने घोडो को लेकर नगाडो पर डका देते हुए जसलमर के ऊपर चढ़ चला ।।65।।

करनाजण आयउ जोपिकार, लोलो देवारो लाथि लार ।
धण नेह घाइ मनावि घाउ, अलजेया भाटी करम आउ ।।66।।

राव लूणकरण विजय प्राप्त करके लौटा। लोनी और दवारी की प्रजा उसके पीछे हो ली। राव लूणकरण ने अत्यंत स्नेह के साथ जिल्ज भाटियों को पराजय स्वीकार करवाई ।।66।।

चक्रवइ उपाडण माड चक्क, धमधर्जा राद वीया वटक्क ।
वैकाण वडा मळिया कसि, ऊमछिय व्रम आरुहिय असि ।।67।।

चक्रवर्ती राव लूणकरण ने भाटियों के शासन का उच्छेदन करने हेतु राठौड़ों की सेना बनाकर आक्रमण किया। अश्वों को सुसज्जित करके घेरा बनाया तथा स्वयं उमंगित होता हुआ अपने अश्व पर आरूढ़ हुआ ।।67।।

जैसाणइ मारगि जङ्गमेहि खवळिया माळ मेहां खुरेहि ।
जागळू राइ जोपिवा जङ्गि, दळ मळि लाग ढूकउ दुरङ्गि ।।68।।

जसलमर के भाग को सेना के अश्वों के खुरों की धूलि से धूमिल कर दिया। जांगलू का राव लूणकरण युद्ध जीतने के लिए अपनी अनगिनत सेना एकत्र करके जसलमेर के दुर्ग पर पहुंचा ।।68।।

बारमइ मासि वळि वधि थोल, ढूकउ करम वावाडि ढाल ।
राउळोद न पूगउ दीह राहि, मेळियउ तास समसज्ज माडि ।।69।।

राव लूणकरण अपनी प्रतिज्ञा के अनुसार बारहवें महीने ढोल बजवाता हुआ जसलमेर पहुँचा। जसलमेर के शासक (रावल) दिन में युद्ध में राव के समक्ष नहीं आ सका। वे ठीक सायकाल के समय युद्ध के लिए एकत्र हुए अथवा भिड़े ।।69।।

मेड नइ माड गैने मरेहि, वाजिया जिनइ दळ वारणहि ।
ऊठियउ पिता आगो अवीह साफळइ करण प्रतापसीह ।।70।।

राव लूणकरण एवं जसलमेर की भाटी सेना के दोनों दळ अपने अपने हाथियों द्वारा भिड़े। युद्ध करने के लिए प्रतापसिंह निर्भय होकर अपने पिता से आगे आया ।।70।।

कुअरा गुरि वूहउ कळि करन छावडइ सेन भागउ छपन ।
राउळोइ रतउ गोरद राउ, गढि पइसि गया खराइ गाउ ।।71।।

कुंवरा में शिरोमणि प्रतापसिंह युद्ध करने के लिए चला अथवा कलियुग में करण के समान चला। भाटी सेना का परित्याग करके भाग (हार) गये। रावळोत रता और गोविंदराव दोनों अपना गव लज्जित करवाकर गढ में प्रविष्ट हो गये ।।71।।

घाअे करनि मनाइ घाउ, राउळ नइ राउत अेक राउ ।
रातिवाहि राउळ भञ्जि राइ, ताडिय वटक्क आयउ तळाइ ।।72।।

राव लूणकरण ने अपने प्रहार से भाटी शासक एवं सरदारों को एक ही मार्ग पर लाकर पराजय स्वीकार करवाई। रात्रिकालीन आक्रमण में राव ने जैसलमेर के रावळ को पराजित किया तथा अपनी सेना को लेकर तालाब पर पहुँचे ॥72॥

मइगळा नीर पायउ मसट्टि, मेंचे चउ आयउ जइत खट्टि।
भ्रेन रा माड खेरू करेय, लालावर आयउ जइत लेय ॥73॥

राव लूणकरण ने विजय अर्जित की। अपने हाथियों को जैसलमेर के तालाब पर ले जाकर मीठा पानी पिलाया। राव लूणकरण भाटी प्रदेश को नष्ट भ्रष्ट करके विजय प्राप्त करता हुआ लालावर पहुँचा ॥73॥

गंगेवि राइ नागउर गड्ड, सोंकडइ घाति भीडिय सनड्ड।
दीवाणि राउ कीधो दुवारि आविय करन ओलइ उवारि ॥74॥(1)

राव गांगा ने नागौर के दुर्ग को अंदर से घेरकर उसे अच्छी तरह से कसा। नागौर के शासक ने राव लूणकरण से कहा, हम आपकी शरण में हैं। हमारा बचाव करो' ॥74॥(1)

उभइ कटक्क अंतरी आइ। मीवाणि मेछ भलउ मनाइ ॥74॥(2)

दोनों सेनाएं परस्पर मिली-भिड़ी। राव लूणकरण ने नागौर के यवन को मुक्त करवाकर प्रसन्नता प्रकट की ॥74॥(2)

॥ दूहउ ॥

काठळिअे जीत करन, महिपति अमळीमाण।
सामहिया सळखाहरइ, साम्हा दळ सुरिताण ॥75॥

सीमावर्ती शासकों को स्वाभिमानी राव लूणकरण ने जीत लिया। अब राव सलखा के वंशज के समक्ष बादशाह (सुल्तान) की सेना थी ॥75॥

॥ छन्द पाधड़ी ॥

काठळिअे जीते राइ करनि, मारूअइ राइ की पूब मनि।
नवसहसउ ऊपरि नारनोळ, छेलियउ भ्रन्न दे वेळ छोळ ॥76॥

सीमावर्ती शासकों को राव लूणकरण ने जीत लिया। मरुधराधीश ने अपने मन में अपूर्व योजना बनाई। राठौड़ राव लूणकरण नारनौल पर जैसे समुद्र तरंगाइत होकर लहराता हो उसी प्रकार बढ़ा ॥76॥

चडिया कटक्क त्रंबक्क चोट, कंपिया सपतइ दीप कोट।
राजधर कुँअर तडियउ राउ, सूरउ सतोन सहवर सिहाइ ॥77॥

राव लूणकरण की सेना नगाड़ा पर डंका देकर चली। उसमें सातों द्वीप के दुर्ग

कम्पायमान हो गये। उसने कुंवर राजधर को आमंत्रित किया क्योंकि वह अत्यन्त बलशाली और सहोदर भ्राता के समान सहायता करने वाला था ।।77।।

परांज विलागउ आइ पाद, राणा उवारि राठउड राइ ।
करनाजण कीअे कट्टुकेहि, टीडवाणि उग्रहआट देहि ।।78।।

फीरोजखां राव लूणकरण के पैरों में आ लगा अर्थात् उसने आधीनता स्वीकार करली। उसने कहा — राठौड़ राव मुझे बचाओ अथवा राणा से बचाओ। राव लूणकरण ने जब अपनी सेना तैयार की तो डीडवाना का शासक कर देने लगा ।।78।।

त्रत्र रा भअे ग्रासिया काढि, मेवाड तणा गा वाग माडि ।
अहिपुर सभापिय तुरी अत्थ, हिंदुवइ राइ दे पूठि हत्थ ।।79।।

राव लूणकरण के भय से मेवाड़ के अनेक ग्रासिया (छुटभैया-जमींदार) अपने अश्वों की लगाम घुमाकर चल गये। हिन्दूपति राव ने नागौर के शासक को सहायता का वचन देकर उसने घोड़े एवं द्रव्य लौटा दिये अथवा नागौर के शासक ने राव लूणकरण को घोड़े एवं धन समर्पित किये तथा निवेदन किया कि आप हमारी पीठ पर हाथ रखें अर्थात् रक्षा का वचन दें ।।79।।

आनियउ थाट मळिय अथाह सळखहर राउ वागड सिराह ।
दउलतिखानि दळ साथि दय, वस्माविक दस विनउ वहय ।।80।।

राव सलखा का वंशज राव लूणकरण अपनी अथाह सेना एकत्र कर वागड प्रदेश पर चढ़कर आया। दौलतखान ने अपनी सेना साथ में दे दी और प्रदेश को आबाद करने के लिए दोनों साथ-साथ चलने लगे ।।80।।

नहवां निजाम झीझणू चम्प कावाळ नरहडी काटि कम्प ।
सीघाणउ पाअे गाहि सेन, मल्हाण पंचेरी दो'ह मेन ।।81।।

नहवां के निजाम से झूंझणू को झपट लिया। कावाल और नरहड का मैल (मनोमालिन्य) निकाल कर दूर किया। सीघाण की सेना के पैरों से रौंदकर रात्रि के समय पचेरी में डेरा (मुकाम) किया ।।81।।

राउ करन जस्स कजि जागि रात, पी वाल चाड ढूकउ प्रभाति ।
देठाळउ दूअउ दुह दळांह खिविया खडग्ग साधी लगांह ।।82।।

राव लूणकरण ने यश प्राप्ति के लिए रात्रि जागरण किया। अपने प्रिय वचनों की रक्षा की इच्छा से वह प्रभात के समय पहुंचा अथवा पीवाल की रक्षा के निमित्त प्रभात के समय पहुंचा। दोनों सेनाएं एक दूसरे के सम्मुख आई और लगो (यवनों) के कंधों पर तलवारें चमकने लगी ।।82।।

विच्छूटि हवाई ढाल वाजि गुण वाण पद्ध गइणाग गाजि ।
वाझाळ गयउ ऊटिय क्रमेह भारत्थ त्रग्ग आयउ भुजह ।।83।।

